# भूमिका।

दोहा–अति रति गति मति एक करि, विविध विवेक विलास।
रसिकन को रसिकप्रिया, कीन्हीं केशवदास ॥

कविकुल कुमुद कवि केशवदास की प्यारी हितकारी महारसवारी कविता का गौरव जगत् प्रख्यातहे तिसपर इस " रसिकप्रिया " की कविता तो सविताके समान जनप्रियहोरहीहै हो क्यों न ? इसमें उक्त कविने कवित्त और दोहा के मध्य करुणारस, हास्य रस, बीभत्सरस, शृंगाररस, वीररस अरु भयानक रस संतत निरंतर अरु वेर सहित विचार कर वरणाहै इस रसिकप्रियाके पढनेसे रति मति अतिशय करके बढती है और सब रस विरस कहे नवरस तिनकी रति का ज्ञान होताहै तथा मूल स्वार्थ चातुर्यताकी प्राप्ति होती है और तब सब राजा प्रजाको वल्लभ होताहै तथा, इसमें श्रीकृष्ण राधाको वर्णन हैइससे तिनके ध्यानको परमार्थभी होताहै भावरसिकप्रियाकी प्रीतिते दोनों बातें स्वार्थ और परमार्थकी सिद्धि होतीहैं । इसमें प्रच्छन्न प्रकाश संयोग वियोग वर्णन, नायक नायका वर्णन, स्वकीया परकीया वर्णन, दर्शन वर्णन, चेष्टादि मिलनस्थान वर्णन, राधा कृष्ण हावभाव वर्णन, अष्टनायका नायक संभोगशृंगार वर्णन, दशदशा वर्णन, मानवर्णन । विप्रलंभशृंगार मानमोचन वर्णन । करुणादि विरहप्रवास वर्णन । सखी जन वर्णन, नवरस वर्णन । चतुर्विधिवृत्तिरस वर्णन रस अनरस वर्णन, आदि नानाप्रकारके वर्णन हैं और फिर तिनके भेदोंका वर्णन है भाव कोई विषय रसके अंग प्रत्यंग का शेष नहीं रहा तिसपर महामान्य सरदार कविने सोनेमें सुगंधकिया है अर्थात् श्री १०८ काशीराजकी आज्ञासे बहुतही सुंदर और रोचक तिलककियाहै तथा किसी २ स्थानपर नारायण कवीश्वरनेभी सुंदर भावभरित अर्थ किया है जिनका विशेष वर्णन कहां तक लिखें सज्जन रसिकवर आप अवलोकन कर आनंदके भागी होंगे । इन्हीं कविवर कविकेशवदासप्रणीत "रामचन्द्रिका–सटीक" कोभी हमने अत्यंत सुंदर और शुद्ध छापाहै जिसका मूल्य २ रु० है.

आपका कृपाकांक्षी–

खेमराज श्रीकृष्णदास "श्रीवेंकटेश्वर" यन्त्रालयाध्यक्ष–मुम्बई.

# रसिकप्रिया–

भाषाटीका समेत।

## सरदार कवि कृत.

दोहा–सीता सीतापति करत, शीतल हीतल जासु ॥
तासु दास सरदार बनि, छाडो करम कुवासु ॥ १ ॥
उदितउदित नंदहै, जगमें आनँदकंद ॥
ईश्वर भूपति भावते, जस राकाकेचंद ॥ २ ॥
करतजु निशिदिन भूपमणि, शुचिविलास सुखसंग ॥
सो तरंगिनी तासुकी, भाषत एक तरंग ॥ ३ ॥
निशाअंतजप रामप्रभु, सीतालषण समेत ॥
जागत हैं भूपालमणि, बहुविप्रन धनदेत ॥ ४ ॥

छंदभुजंगप्रयात।

रहैं यामिनीभूमिकेनाथजागे। सदानाथसीताहुवोपाँइपागे ॥
पढेवेदताविप्रवंदीउचारैं। चहूँओरसौधामकेदिव्यद्वारैं ॥
बजीनौबतें ढोलओ झाँझनीकी। भली साहनाई करन्नालपीकी ॥
नचैंपातुराँ द्वारपैभूपऐसी। मनोसिद्धशोभा धरेरूपवैसी ॥
सुहायेकई भूमिकेभूपभारी। अयेराजके द्वारआनंदकारी ॥
सबैशूरसानी लयेसंगथोरे। जुहारे करैं भूमछूराखघोरे ॥
महाराजश्रीईश्वरनैनखोले। तबैद्वारकेपालतोमैनबोले ॥ ५ ॥

छप्पै–महाराजमणिमुकुटनाथकाशीप्रतापवर।
महावीर रणधीर धरमअवतारधरा पर ॥
सीतापति पदपद्म प्रेमपालक अधिकारी।
चंचरीक चितचार चंदजस चतुरविहारी ॥

सरदारभूमि पालनसकलस्वच्छस्वच्छशोभाठये ।
तजजानजोरयुग पाणिसबदेवदरशकारणअये ॥ ६ ॥
दोहा–सुनतश्रवणमंगल करण, नित्यक्रिया करचार ॥
दिव्यदिवाकरसेदिपत, अयेदेवदरवार ॥ ७ ॥
करिप्रणाम महिपाल मणि, शीशनाइ करजोर ॥
देनलगे आशीषवर, विप्रवृन्द सबओर ॥ ८ ॥
छप्पै–सरससुयश शशिउदित होहिदिनरैनिप्रकाशित ।
मारतण्डउद्दण्डतेजब्रह्मण्डविलासित ॥
पंचदेवपरपूरक्रिया दृगकोरनिहारैं ।
दुश्मनदावादारपाँयपर शीशशुधारैं ॥
सरदारस्वच्छ अतलच्छ ग्रह अच्छअच्छ क्रीडाकरो ।
पुत्रनसमेतईश्वर नृपति जो शीशविप्रआशिषधरो ॥ ९ ॥
दोहा–बंदीवर विरदावली, बोलनलगे अनूप ॥
शत्रुनकेशिर अम्बदे, विचरोभारी भूप ॥ १० ॥

विरद ।

भूपमणिमुकुट विकटभटपटकनकटिपटतटतूणीरवीरवर वर-छीकृपानपान कमानतान शत्रुप्राण भंजन रंजन जगमित्रमित्र प्रताप तापत्रयखंडन। महाराज ऋतुराजसाज साजनसमाज सुमन-दराज कविराज भ्रमरमकरंद वृंदलच्छ अच्छ स्वच्छदिनदान ग्रीषमगुमान अरिसरतानमुखावन उदंडवाग्शूर नृरमंडन पावसप्र चंड भूअमंडल पालनखल वलपालन गजराजघनसवनशैलवरसपा-सानसान गरजतोपगोलागाज अरिपुर पहारफारन शरदजसशशि हेमंत शिशिरसुरससकलसभा शोभन पुत्रपरिवार पुनपालन ॥११॥

दोहा–पालनयश शालन, अरिन चालन दारिद भूमि ॥
रहोवीर आनंदयुत, जाहिरजगत सुधूमि ॥ १२ ॥

तोटक ।

महिपालसबैमिलिभूपलसे । करजोरिसुपाईनशीशरसे ॥
मिलिशूरसबैसरदारजिते । करजोर उहे रतआनतिते ॥

सरजालिखवाठरहरुचिसे । निजथाननथानपशुविसे ॥
नरजासुनरायण नामलसें । कर दक्षिणआपवली विलसें ॥
लघुबंधुमहीपतिके कहिये । बलरवारथपारथसोलहिये ॥
तिनतेंउतभूपनकीअवली । बलवीरजु धीरनकी सवली ॥
शहिजादिनके मिलियूथ रहे । रुखपावतबोलतबोलचहे ॥
इतशूरअनूपअनूपलसे । सबअत्रअनूपमअंगकसे ॥ १३ ॥

दोहा–तहाँआइ सरदार कवि, दैअशीप सुखमान ॥
आयसुपाय महीपकी, बैठिगयेनिजथान ॥ १४ ॥
ताहिनिहारि महीपमणि, कहेवैन सुखदैन ॥
रसिकप्रिया भूपणरचो, कविकुलआनँदऐन ॥ १५ ॥
धरिशिर आयसु भूपकी, मनमहँमानिअनंद ॥
रसिकप्रिया भूपणरचो, जसराकाको चंद ॥ १६ ॥
शिवदृग गगनोग्रहसुपुन, रदगणेशकीशाल ॥
जेठशुक्लदशमीसुगुरु, करोग्रंथसुखमाल ॥ १७ ॥
वासललितपुरनंदहै, हरिजनकोसरदार ॥
वंदीजनरघुनाथको, पालतपवनकुमार ॥ १८ ॥
नहिं विद्याबलवालमति, नहींअंगमेजोर ॥
लखकपूतपालनकरत, श्रीकेशरीकिशोर ॥ १९ ॥
कहुँकहुँनारायणकियो, याकोतिलकअनूप ॥
चित्तवृत्तिदैकरिकृपा, मुदितभयेसबभूप ॥ २० ॥

मूल छप्पै ॥

एकरदनगजवदनसदनवुधिमदनकदनसुत ।
गौरिनंदआनंदकंदजगवंदचंदयुत ॥
सुखदायकदायक सुकृतजगनायकनायक ।
खलघायक [illegible]कदरिद्रसबलायकलायक ॥

गुणगण अनंतभगवंतभवभगतवंतभवभयहरण।
जयकेशवदासनिवासनिधिलंबोदरअशरणशरण ॥ १ ॥

टीका—या छप्पय में कवि मंगलाचरण करत हैं ॥ मंगलाचरण को विचार यह कि ग्रन्थ निर्विघ्न निबाहै सो तीनि रीतिको होतहै नमस्कारात्मक १, आशीर्वादात्मक २, वस्तुनिर्देशात्मक ३ ॥१॥

अथनमस्कारात्मकलक्षण।

दोहा—करिप्रणाम सुमिरणकरै, इष्टदेवताजोइ ॥
नमस्कारआत्मकसुतो, ग्रंथनमतिते होइ ॥ १ ॥

आशीर्वादात्मकलक्षण।

आवतहै जयशब्दजहँ, देव नामकेसंग ॥
मंगलआशिर्वादसो, कहत सुकविरुचि रंग ॥ २ ॥

वस्तुनिर्देशलक्षण।

नमस्कारजयरहितपद, ग्रंथवस्तुकोरूप ॥
जानिपरैसुरविनयजत, कहतताहिकविभूप ॥ ३ ॥

तो इहां इतनी जानलीजै दो प्रथमधारे तो एकरूप हैं ॥ काहे नमस्कार जय खाली नाहीं होत ॥ अरु वस्तु निर्देश को भी पाछे अर्थ कहैंगे ॥ अथ नमस्कारात्मक को अर्थ यह है कि एक रदन है जिनके। एकको आशय यह कि, अभिमान रूप जो दशन सो नाशकीन्हों है जिनने। काहे आपुन आपनो स्वरूप हीनकरदयो गज हाथी-वत् वदनते इहां जो केशव गजवदन कहो है तामें यह जनावत कि, प्रणवरूप गजानन हैं जो दोई कुंभ हैंहैं तीनके अंककी रीतिसे तीनको अंक मध्यमें हीनहोइ हैं जानो कुंभ जो उठेहैं सोइ तीनके अंकवत् ॥ अरु शुण्ड जो है सोई है प्रणव को दण्ड. आशय यह कि, प्रथम प्रणव उच्चारण कियो ॥ यह प्रणव अरु गणेश कैसेहैं बुद्धिके घर मदन जो काम ताको कीन्हों है कदन नाश जिन शंभु तिनके हैं सुत पुत्र ॥ अरु प्रणव में मदन कदन करता है जाके सुतका तीनदेव प्रणवमेंहैं ॥ गणेश कैसे हैं गौरीके नन्द हैं अरु प्रणव गौरी माया नंद पुत्र मय संसार ताके है आनन्दके कन्द जर जगवन्दव दोहुन में चन्द्रयुत दोऊ गणेश के भालमें चन्द्रहै प्रणवपै चन्द्राकार मात्रा है सुखदातारहैं ॥ सुहृत्व के भी दातारहैं ॥ गण जो देवहैं तिन के नायकहैं इन्द्र ॥ तिनके भी नायकहैं गणेश ॥ अरु प्रणव गणनायक ब्रह्मा तिनके नायकहैं ॥ हाल दायकहैं ॥ अरु दरिद्र घायकहैं ॥ अरु सब लायक जो मन्त्रशास्त्र अरु गुणको जो, दमकद्दर सो हैं अमन्द दोहुन में अरु भव जो संसार ता विषे भगवन्तहैं भग ऐश-

म्यवन्तहैं अशरण के शरणहैं ॥ दोऊ जय करो केशवदास की कहे सकल निधि निवास स्थान हो औ लम्ब है उदर अशरण शरण हो ॥ प्रणवको भी जा विषे सर्व सिद्धरहत अशरण जेहैं वेद जिन आनको शरण नाहींराखो सो भी जाके शरणहैं ॥ प्रथम प्रणव उचार वेद पाठ लोकमें भी प्रसिद्ध है ॥ यह तो परण अर्थ अब गणे श में या प्रश्न ॥ सदन बुद्धिदाता नाहिं होत ताकी यह उत्तर के दांत नहीं तो अबु-द्धि सदन कहावैगो ॥ अरु मदन कदन प्रथम करचुके तो कृष्ण ने मदन उत्पन्न कीन्हों ताको कदन कहियो अनुचित तहाँ मदन धतूरा को नाम है ॥ तो यामें विशि-सता के पुत्र कौन नीकीतहां ऐसी भी कहैहैं कि कदनहीं है जिनको कदन में नाश करने की है सामर्थ्यता जिन को तो या अर्थ में एक मदन मात्ररहो यामें सब संसार-आयो यह अति व्याप्ती है ॥ तहाँ मदनही है अरु कद शरीर भी नाहीं है ॥ ज्ञानरूप शिव सुतहैं अरु कोई कहै कि यवन भाषा काहे राखी तहाँ भाषा लक्षण,

दोहा–भाषा व्रजभाषा रुचिर, कहैं सुमति सब कोय ॥
मिलै संस्कृत फारसी, जो अति प्रगटी होय ॥

अथवा मद संयुक्ति है जिन को गजवदनन कदनसु न नाश नाहीं जिनको तिनके पुत्र हैं इति ॥ अब सुगम अर्थ कीजियत है यामें केशव ने सब पद साभिप्राय दियेहैं ॥ परकरांकुर अलंकार धर गौरीनन्द को यह अभिप्राय कि गणेश गोद महामंगल दाता हैं ॥ ताको लक्षण ॥ दोहा ॥ साभिप्राय विशेष जहँ, परकर अंकुरनाम ॥ एक है रदन जिनके या एकदन्तको गज ॥ गजायुर्वेद में शुभ लिखो है ॥ यामें कोई कहै दो अशुभ सो नहीं जैसे हाथ में तिल उत्तम सामुद्रिक वारने कहो तो का आन अशुभ है ॥ सदन बुद्धि को अभिप्राय तुम बुद्धि पावहो इत्यादि जानलीजै ॥ अरु वस्तु निर्देश अर्थ ॥ एक है रदन दशन जिन के हाथ में का जब कंस बधो है तहां गये कृष्ण तब एककुवलयापीड़ को दांत आप लयो एक बलराम सदन बुद्धिके धरहैं मदन कदन नाशभयो का अनंग ताहि कीन्हों है उत्पन्न जिनने अरु गौरी यशोदा नन्द तिनको आनन्ददेन हारे जग जिनकी वन्दना करता है ॥ चन्द्रयुत चन्द्रवंश कहि ॥ अथवा चन्द अंतमें देके कृष्णचन्द्र अथवा मोर चन्द्रिका है ॥ शिर पै सुखदायकहैं भूभार हरण सुकृत दायकहैं इत्यादि सुगमहैं सुखके गण समूह जो अनन्त बलरामहैं सो भवसंसार को भगवन्त ज्ञान भय हरण करता अरु लंबो है उदर जिनको यशो-दाको माटी के मिस सब ब्रह्माण्ड आपने मुख में दिखायो देखे जो केशव जिनकी जप यामें देवरतिभाव ध्वनि है ॥ सुभावोक्तिअलंकार लक्षण जाको जैसो रूप गुण कहिये तैसो जान ॥

गुणगण अनंतभगवंतभवभगतवंतभवभयहरण।
जयकेशवदासनिवासनिधिलंबोदरअशरणशरण ॥ १ ॥

टीका–या छप्पय में कवि मंगलाचरण करत हैं ॥ मंगलाचरण को विचार यह कि ग्रन्थ निर्विघ्न निबाहै सो तीनि रीतिको होतहै नमस्कारात्मक १, आशीर्वादात्मक २, वस्तुनिर्देशात्मक ३ ॥१॥

अथनमस्कारात्मकलक्षण।

दोहा–करिप्रणाम सुमिरणकरै, इष्टदेवताजोइ ॥
नमस्कारआत्मकसुतो, ग्रंथनमतिते होइ ॥ १ ॥

आशीर्वादात्मकलक्षण।

आवतहै जयशब्दजहँ, देव नामकेसंग ॥
मंगलआशिर्वादसो, कहत सुकविरुचि रंग ॥ २ ॥

वस्तुनिर्देशलक्षण।

नमस्कारजयरहितपद, ग्रंथवस्तुकोरूप ॥
जानिपरैसुरविनयजत, कहतताहिकविभूप ॥ ३ ॥

तो इहां इतनी जानलीजै दो प्रथमवारे तो एकरूप हैं ॥ काहे नमस्कार जय खाली नाहीं होत ॥ अरु वस्तु निर्देश को भी पाछे अर्थ कहेंगे ॥ अब नमस्कारात्मक के अर्थ यह है कि एक रदन है जिनके। एकको आशय यह कि, अभिमान रूप उ दशन सो नाशकीन्हों है जिनने। काहे आपुन आपनो स्वरूप हीनकरदयो गज हार्थ वत् बदनते इहां जो केशव गजबदन कहो है तामें यह जनावत कि, प्रणवरूप गजान हैं जो दोई कुंभ तेईहैं तीनके अंककी रीतिते तीनको अंक मध्यमें हीनहोइ हैं जानो कुंभ जो उठेहैं सोइ तीनके अंकवत् ॥ अरु शुण्ड जो है सोई है प्रणव को दण्ड. आ शय यह कि, प्रथम प्रणव उच्चारण कियो ॥ वह प्रणव अरु गणेश कैसेहैं बुद्धिवे यर मदन जो काम ताको कीन्हों है कदन नाश जिन शंभु तिनके हैं सुत पुत्र ॥ अर प्रणव में मदन कदन करता है जाके सुतका तीनदेव प्रणवसेहैं ॥ गणेश कैसे हैं गौरीवे नन्द हैं अस प्रणव गौरी माया नंद पुत्र सब संसार ताके है आनन्दके कन्द ज जगबन्दत दोहुन में चन्दयुत दोई गणेश के भालमें चन्द्रहै प्रणवपै चन्द्राकार मात्र है सुखदाताहैं ॥ सुकृत के भी दाताहैं ॥ गण जो देवहैं तिन के नायकहैं इन्द्र ॥ तिनके भी नायकहैं गणेश ॥ अरु प्रणव गणनायक ब्रह्मा तिनके नायकहैं ॥ खल घायकहैं ॥ अरु दरिद्र घायकहैं ॥ अरु सब लायक जो मन्त्रशास्त्र अरु गुणको ज गणसमूह सो हैं अनन्त दोहुन में अरु भव जो संसार ता विषे भगवन्तहैं भग ऐश्व

र्य्यवन्तहैं अशरण के शरणहैं ॥ दोऊ जय करो केशवदास की काहे सकल निधि निवास स्थान हौ औ लम्ब है उदर अशरण शरण हौ ॥ प्रणवको भी जा विधे सर्व सिद्धरहत अशरण जेहैं वेद जिन आनको शरण नाहींराखो सो भी जाके शरणहैं ॥ प्रथम प्रणव उच्चार वेद पाठ लोकमें भी प्रसिद्ध है ॥ यह तो वरण अर्थ अब गणेश में या प्रश्न ॥ सदन बुद्धिदाता नाहिं होत ताकी यह उत्तर कै दांत नहीं तो अबुद्धि सदन कहावैगो ॥ अरु मदन कदन प्रथम करचुके तो कृष्ण ने मदन उत्पन्न कीन्हों ताको कदन कहिबो अनुचित तहाँ मदन धतूरा को नाम है ॥ तो यामें विक्षिप्तता के पुत्र कौन नीकीतहां ऐसी भी कहैहैं कि कदनहीं है जिनको कदन में नाश करने की है सामर्थ्यता जिन को सौ वा अर्थ में एक मदन मात्ररहो यामें सब संसार आयो यह अति व्याप्ती है ॥ तहाँ मदनही है अरु कद शरीर भी नाहीं है ॥ ज्ञानरूप शिव सुतहैं अरु कोई कहै कि यवन भाषा काहे राखी तहाँ भाषा लक्षण,

**दोहा–भाषा व्रजभाषा रुचिर, कहैं सुमति सब कोय ॥**
**मिलै संस्कृत फारसी, जो अति प्रगटी होय ॥**

अथवा मद संयुक्ति है जिन को गजवदनन कदनसु न नाश नाहीं जिनको तिनके पुत्र हैं इति ॥ अब सुगम अर्थ कीजियत है यामें केशव ने सब पद साभिप्राय दियेहैं ॥ परकरांकुर अलंकार कर गौरीनन्द को यह अभिप्राय कि गणेश गोद महामंगल दाता हैं ॥ ताको लक्षण ॥ दोहा ॥ साभिप्राय विशेष जहँ, परकर अंकुरनाम ॥ एक है रदन जिनके का एकदन्तको गज ॥ गजायुर्वेद में शुभ लिखो है ॥ यामें कोई कहै दो अशुभ सो नहीं जैसे हाथ में तिल उत्तम सामुद्रिक वारेने कहो तो का आन अशुभ है ॥ सदन बुद्धि को अभिप्राय तुम बुद्धि घरहो इत्यादि जानलीजै ॥ अरु वस्तु निर्देश अर्थ ॥ एक है रदन दशन जिन के हाथ में का जब कंस बधो हैं तहां गये कृष्ण तब एककुवलयापीड़ की दांत आप लयो एक बलराम सदन बुद्धिके परेहैं मदन कदन नाशभयो का अनंग ताहि कीन्हों है उत्पन्न जिनने अरु गौरी यशोदा नन्द तिनको आनन्ददेन हारे जग जिनकी वन्दना करता है ॥ चन्द्रयुत चन्द्रवंश कहि ॥ अथवा चन्द अंतमें देके कृष्णचन्द्र अथवा मोर चन्द्रिका है ॥ शिर पै सुखदायकहैं भूभार हरण मुकत दायकहैं इत्यादि सुगमहैं गुणके गण समूह जो अनन्त बलरामहैं सो भवसंसार को भगवन्त जान भय हरण करता अरु लंबो है उदर जिनको यशोदाको माटी के मिस सब ब्रह्माण्ड आपने मुख में दिखायो ऐसे जो केशव जिनकी जय यामें देवरतिभाव ध्वनि है ॥ सुभावोक्तिअलंकार लक्षण जाको जैसो रूप गुण कहिये तैसो जान ॥

छप्पै–श्रीवृषभानुकुमारिहेतु शृंगाररूपभय ।
वासहासरसहरेमातबंधनकरुणामय ॥
केशीप्रति अतिरौद्रवीरमारोवत्सासुर ।
भयदावानलपानपियोवीभत्सवकीउर ॥
अतिअद्भुतवंचविरंचिमतिशांतसंततेशोचचित ॥
कहिकेशवसेवहुरसिकजन नवरसमेंब्रजराजनित ॥ २ ॥

इहां उक्ति कविकीते देवरति भाव ध्वनि है ॥ यह कविजनावत है कि ब्रजराज नव-
रसमें हें जाको जो रसमें प्रीतिहोइ सो ताही रस में कृष्णचन्द्रको सेवन करै अर्थ स्मरण
श्रीवृषभानु कुमारी राधा ताकेहेतु तो शृंगार रूप होतभये ॥ तहाँ प्रथमहीं रसरूप
कहियत है कि रसरूप काको कहिये॥ १॥

दोहा–मिल विभाव अनुभाव पुनि, संचारी सुअनूप ॥
व्यंगकरै थिरभावजो सोई रस सुख रूप ॥२॥

ये जो चार हैं तिनते रस उत्पत्ति होत है ॥ यह मत तो लोलट्ट भट्टको है ॥ अरु
शंकुक अनुमान कहै हैं कि उत्पत्तिका दीसि परति यह अनुमान है ॥ अरु भट्टनायक कहै
हैं कि अनुमान तो यह का कहावै कै जो कल्पना मात्र मन में निश्चय करै यह भोग
है ॥ अरु अभिनभ गुप्तपाद कहैहैं ॥ कि भोग जो दृष्टिगोचर नहीं ताको कहांते भयो
अभिव्यंजित होत है सो कहियत है कि विभावना इक नायका परस्पर ताको नाम आल-
म्बन विभाव ॥ विभाव यांहे इनके आश्रय में रहत है अरु चनवन शरद वसंत ये
उद्दीपन जो भाव जहां नाहीं तहां ताको उत्पन्न करै सो उद्दीपन अथवा प्रकाश ज्यादा
करै अरु कटाक्ष भ्रूक्षेपन अनुभाव अरु निर्वेदादि संचारीतातें स्थायी ते रस उत्पत्ति
होत है ॥ यह लोलट्टभट्ट कि मति ॥ काहे जैसे राम स्वरूप की उत्पत्ति नहीं तथापि
लीला रामते रामरूप की उत्पत्ति होत है तब शंकुककी कै उत्पत्ति तो देखबे में आवत
नहीं यहां राम देखबे में आवत अनुमान करो कै ऐसे राम रहे अथवा ये राम सद-
श हैं ॥ यह रीति अनुमान की है ॥ अरु भट्टनायक कहतहैं कि अनुमान नहीं है याको
भोग कहो काहे माया आवरणरहित जो चैतन्य परमात्मा जो रस ताको विशिष्ट जो
[illegible] सो लीला रामते होतहै अरु अभिनव गुप्तपाद कहैहैं ॥ आलम्बन कारण सत्त
अरु [illegible] भी सत्त है अरु संचारी भी सत्त है स्थायी भी अनुभावतें सत्त
[illegible] नवरस के कारणहैं पर वस्तव में नहीं जान परत जैसे जब रस-
आनन्द कर होजात है देहाध्यास नाहीं रहत सो केवल कहैहैं कि

श्रीवृषभानु कुमारी के हेतु आप शृंगाररूपह्वैगये तहां श्रीवृषभानु कुमारी काहे को यह हेतु कि श्री शोभा देनहार तत्तनहीं ॥ अरु यमुना में व्याप्ति वारन अर्थ श्रीकही यमुना भी पत्नी है ॥ अथवा श्रीलक्ष्मी जो है वृषभानुकुमारी सो राधा तामें प्रश्न कविकरत हैं कि शृंगार रूप कहा तहाँ उत्तर शृंगार को रंग श्याम है सो आपभी श्याम गये तहाँ प्रश्न शृंगार पाछे भयो येश्याम जन्मकेहैं यह उत्तर नहीं बनत ॥ शृंगार अवस्था होगये जैसे कोई बूझत अमुकको आजकाल्हि कहारूप है तौरूप-नहीं लक्षनातेवाकी अवस्था बूझतेहैं ॥ रूप कहा कहावै है तहां यह कही चाहिये कि शृंगारको रूप ह्वैगये ॥ आपनरूप भूलिगये बिहारी दोहा ॥ कहालटे ते दृग करे परे, लाल बेहाल ॥ कहूं लकुट कहुं पीतपट, कहूं मुकुट बनमाल ॥ यहां नायका आलंबन विभाव ॥ बेहाल नेत्र देख ह्वै गये यह अनुभाव ॥ मोहसंचारी रतियाई ताते विंजित शृंगार ॥ अथवा पांच वर्षमें षोडश वर्ष को कर्म कियो यह गीत गोविन्दमें ॥ मेघैर्मेदुर ॥ अरुवास हास रसहरे जब गोप कन्याके वस्त्र हरे तब हास रस ह्वैगये ॥ प्र० ॥ तहां विभावनहीं बनत । काहे हास तो अयोग्य वस्तु ॥ जो उलटो कार्य्यते होतहै ॥ तामें यह उत्तरहै ॥ कि गोपी जल विषे वस्त्र हीन रहीं सोई विभावहै ॥ अरु आप कृष्ण पर वस्त्र लेन अनुभाव हर्ष संचारी हास व्यंग ॥ अरु माताके बंधन विषे करुणा नहीं बनत । काहे ॥ यहरस माता को है ॥ तहां यह कही कि ॥ माता बांधत रही तहां रसरी छोटी होजात ॥ तब माताको दुःख जान के आप बंधगये तो यामें भी शोकस्थायी न हो सकैगी कि माता बांधत यमला-र्जुन तारे तिनकी शाप यादआई ॥ तोभी उनको तारे तब करुणा कहां इहांऐसी कहो चाही कै मान बंधन देखि कंस के गृह में आप करुणारूप भये॥तो वसुदेव देवकीआलं-बन विभाव॥ अरु कृष्ण रुदन करत आये सो अनुभाव मोहसंचारी शोक स्थायी ताते करुणा रस ॥ इहां अवस्था क्रम नहीं विचारी ॥ रसक्रम जानिये ॥ अरु केशीप्रति अतिरौद्र काहे वारंवार कोप करे ॥ केशीविभाव अरुणदृग अनुभाव गर्भसंचारी क्रोधस्थायी ते रुद्ररस अरु उत्साहते वत्सासुरमारो सो शत्रु विभाव आप केअंग अनुपमलीला अनुभाव गर्भसंचारी ॥ उत्साहस्थायी ताते वीर ॥अरु वीर रौद्रमें इतनो भेदहै कि वीरमें समताकी सुध बनीरहत रौद्रमें नहीं अरु भयानक रस दावानल पानविषे काहे केशव को भय देख आपु भी भय मानी ॥ अरु बीभत्सकी उर जब स्तन पान करे तब बहुत गलानी मानि ताको तारी ॥ इहां वाके स्तन पानकीअपने मनमें कदर्यता जानी ॥ सोई वि भाव नेत्रादिको रूप फिरब अनुभाव निंदा संचारी ग्लानिथाई ताते बीभत्स जानिये ॥ अरु ब्रह्मा वत्स हरन में अद्भुत कहाभये ॥ कै देखो ब्रह्मा भी अज्ञानी है सोई विभाव अरु ऐसी आवत रोमांच ह्वै आये ॥ सो अनुभाव शंका संचारी ॥ आश्चर्य स्यायी ताते अद्भुत अरु शांत संतत निरंतर ॥ जब शोच कीनो निरंतर शोच कहा अर्जुन

-रच्योविरंचिविचारतहँ, नृपमणिमधुकरशाहि ॥
गहिरवारकाशीशरवि, कुलमंडनयशजाहि॥ ७ ॥
ऊ आदिरहै चंद्रकुलपाछे कहायो ताते आदिकुलकहो ॥ ७ ॥
-ताकेपुत्रप्रसिद्धमहि, मंडनदूलहराम ॥
इन्द्रजीतताकोअनुज, सकलधर्मकोधाम ॥ ८ ॥
-दीन्हींताहिनृसिंहजू, तनमनजयरणसिद्धि ॥
हितकरलक्ष्मणरामज्यों, भईराजसोवृद्धि ॥ ९ ॥
-तिनकविकेशवदाससों, कीन्होधर्मसनेहु ॥
सबसुखदेकरियोंकह्यो, रसिकप्रियाकरिदेहु॥ १० ॥
-संवतसोरहसेवरस, बीतेअडतालीस ॥
कातिकसुदितिथिसप्तमी, वारवरनरजनीश॥ ११ ॥
रजनीश चन्द्र ॥ ८ ॥ ९ ॥ १० ॥ ११ ॥
-अतिरतिगतिमति एककरि, विविधविवेकविलास॥
रसिकनकोरसिकप्रिया, कीन्हींकेशवदास ॥ १२ ॥
तिका प्रीतिकी गति अर्थप्रीति सब ओरते खींचि मतिकी गति कहा अपनी मति जाइ एककरि कहाँ जापैप्रीति ॥ ताहीमें मतिलगी अरु नानारीति को विवेलास अरु विविध रीतिको जो विवेक ताको विलास यहहै आनशास्त्र चिंतवन सेक जोपुरुष है विषयहीन जैसे राधाकृष्ण उपासक ॥ तिनके हेत रसिकहैं ॥ अथवा जिन रसिकन रति की गति मतिकी गति एककरी है ॥ अरु विवेके विलास तिनकोहित अथवा रतिपाईकी गतिमें करीहै ॥ मतिकीगति की गति मति एक अर्थ क्रम प्रथम विभावजान अनुभाव रूपजान सो संचारी यहं लवलीन आश छूटिगयो है अर्थदेहाध्यास जिनको ॥ १२ ॥
-ज्योंविनडीठनशोभिये, लोचनलोलविशाल ॥
त्योंहींकेशवसकलकवि, विनवाणीनरसाल॥ १३ ॥
-तातेरुचिशुचिशोचिपचि, कीजैसरसकवित्त ॥
केशवश्यामसुजानको, सुनतहोइवशचित्त ॥१४॥
। कवित्त वैसो बनाइये ॥ कै जाकेसुनत श्याम सुजान सुसुन्दर श्याम कृष्ण जानेहैं ऐसे कविको चित्त बशहोइ अथवा श्याम सुजानशृंगार रस जाननहार

को उपदेश करन लगे तब अथवा उद्धव की तो इहां कोई शांत ते पाठ कहेहैं तहाँ सात मुनिनसों मिले अथवा शांत है चित्त जिनको ऐसे महादेव जब ब्रज में आ जब उनको शांतरूप देख आप भी शांत रूप है गये ॥ इहां महादेव विभाव समता ज्ञान अनुभाव ॥ धैर्य हर्ष संचारी निरवेद थाई ताते शांत रस सो कहत त केशव कवि अथवा केशव यह नाम उच्चार कर हे रसिक जन । सेवहु ॥ ब्रजर नवरस भयेहैं ॥ यहां रचना कर बात कही ताते परजा उक्त अरु बहुविधि वर्ण उल्लेख ॥ अरु एक कृष्णको अनेक रीति ते अनेक ठौर कहे ताते तृतीय विशेष शंकर है ॥ दोहा ॥ अलंकार है क्षीर औ, नीर सरस कविराज ॥ मिले समुझ शंकर क जे जानत सुखसाज ॥ २ ॥

दोहा—नदीवेतवैतीरजहँतीरथतुंगारन्न ।
नगरओडछोबहुवसैधरणीतलमेंधन्न ॥ ३ ॥

अब कवि अपने नगर कीस्तुतिकरत हैं कि नदी है जामें बेतवै ताके तीर विषे तीरथ है तुंगार ताके नजीक नगर वसै है धरणीतलमें बहुत धन्यहै धन्य काहे कै जहांनगर तहां तीरतय ना जहां तीरथ तहांनगर नाहीं जहांदोई ॥ तहां उत्तमभूप नाहीं यामें बहु बसे कहनेते य सूचित करै है कै देवता भी बहुत है ताते देव धन्य कहतहै अरु कोई ऐसी भी कह हैके देवलोकते तर हैं ॥ ३ ॥

दोहा—आश्रमचारवसेजहां, चारवरणशुभकर्म ।
जप तपविद्यावेदविधि, सबैवढेधनधर्म ॥ ४ ॥

चारआश्रम गृहस्थ ब्रह्मचारी वानप्रस्थ संन्यासी चारवर्ण ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्रसे स शुभकर्मकरैं हैं यजन याजन अध्ययन अध्यापन दान प्रतिग्रह ब्रह्मज्ञान इत्यादि सबजा नि ये चारआश्रम चारवर्ण जप तप विद्या वेद विधिवारी करतेहैं जाको जो धर्म है सं सब करत हैं ॥ ४ ॥

दोहा—दिनप्रतिजहँदूनोंलहै, जहाँदयाअरुदान ॥
एकतहांकेशवसुकवि, जानतसकलजहान ॥ ५ ॥
दोहा—अपनेअपनेधर्मते, सबैसदासुखकारि ॥
जासोंदेशविदेशके, रहसबैनृपहारि ॥ ६ ॥

अपने अपने धर्म ते सबसुख करहैहैं तिनसबते देशकेनृप हारिगये प्रश्न काहे हारेक राजामें वे बड़े प्रबलहैं उ० । जपूर्वकहि आये अपने अपने धर्ममें सबैं इहिते राज धनरी देशके ते अपराध कोई नहीं करत इहिते हार अरु विदेशके भयते ॥ ५॥६ ॥

दोहा-रचोविरंचिविचारतहँ, नृपमणिमधुकरशाहि ॥
गहिरवारकाशीशरवि, कुलमंडनयशजाहि॥ ७ ॥

रविकुल आदिरहे चंद्रकुलपाछे कह्यो ताते आदिकुलकहो ॥ ७ ॥

दोहा-ताकेपुत्रप्रसिद्धमहि, मंडनदूलहराम ॥
इन्द्रजीतताकोअनुज, सकलधर्मकोधाम ॥ ८ ॥

दोहा-दीन्हींताहिनृसिंहजू, तनमनजयरणसिद्धि ॥
हितकरलक्ष्मणरामज्यों, भईराजसोवृद्धि ॥ ९ ॥

दोहा-तिनकविकेशवदाससों, कीन्होधर्मसनेहु ॥
सबसुखदैकरियोंकह्यो, रसिकप्रियाकरिदेहु॥ १० ॥

दोहा-संवतसोरहसैवरस, बीतेअडतालीस ॥
कातिकसुदितिथिसप्तमी, वारवरनरजनीश॥ ११ ॥

बार रजनीश चन्द्र ॥ ८ ॥ ९ ॥ १० ॥ ११ ॥

दोहा-अतिरतिगतिमति एककरि, विविधविवेकविलास॥
रसिकनकोरसिकप्रिया, कीन्हींकेशवदास ॥ १२ ॥

रतिगतिका प्रीतिकी गति अर्थप्रीति सब ओरते खींचि मतिकी गति कहा अपनी
अनंत न जाइ एककरि कहां जापैप्रीति ॥ ताहीमें मतिलगी अरु नानारीति को
क ॥ विलास अरु विविध रीतिको जो विवेक ताको विलास यहहै आनशास्त्र वि
त्याग रसिक जोपुरुष है विषयहीन जैसे राधाकृष्ण उपासक ॥ तिनके हेत र
प्रिया करीहै ॥ अथवा जिन रसिकन रति की गति मतिकी गति एककरी है ॥
विविध विवेकके विलास तिनकेहित अथवा रतियाईकी गतिमें करीहै ॥ मति
संचारिन की गति मति एक अर्थ क्रम प्रथम विभावजान अनुभाव रूपजान सो
तैयाईह्वैगयेहैं लवलीन आशा छूटिगयो है अर्थदेहाध्यास जिनको ॥ १२ ॥

दोहा-ज्योंबिनडीठनशोभिये, लोचनलोलविशाल ॥
त्योंहीकेशवसकलकवि, बिनवाणीनरसाल॥ १३ ॥

दोहा-तातेरुचिशुचिशोचिपचि, कीजैसरसकवित्त ॥
केशवश्यामसुजानको, सुनतहोइवशचित्त ॥१४॥

सरस कवित्त कैसा बनाइये ॥ कै जाकेसुनत श्याम सुजान सुसुन्दर श्याम
जिनने जानेहैं ऐसे कविको चित्त बशहोइ अथवा श्याम सुजानशृंगार रस जान

अथ प्रच्छन्नसंयोगउदाहरण ॥ सवैया ।

वनमेंवृषभानकुमारिमुरारिरमेरुचिसों रसरूपपिये ।
कलकूजतपूजतकामकलाविपरीतरचीरतिकेलिहिये ॥
मणिसोहतश्यामजराइजरीअतिचौकीचलैचलचारहिये ।
मखतूलकेझूलझुलावतकेशवभानुमनोंशनिअंकलिये॥२०॥

वनमें वृषभानकुमारी राधा अरु माधव रमन करें हैं ॥ बहुत रुचिसों रस जो रूप ताहिको पीकरके तो रसनाम जड़ को सोईरूप वारुणी को अर्थांश मदमत्तह्वैगये॥ ़मनोहर कूजतहैं शब्दकरत हैं ॥ अरु काम कलानको पूजके पूर्ण करतहैं तहां ़रीत रतिहै ॥ रतिकेलिहियेमें ॥ विचार ताते मणिमय जो चौकीश्याम है ॥ सो ़ाके हियेमें सोहत है । अरु चलत है सो कैसी लागत । मानों मखतूल श्याम पाट ़के झूला में झूलावत है भानु शनि अंक गोदीमें लेके ॥ इहां चौकीभानु । श्यामम शनि अरु जो वेणिके बार सोई मखतूल अथवा मखतूलही में वहचौकी गोईहै ़में पांचप्रश्नहैं । एकनायक को नाम शृंगारमें मुरारी दूसरो प्रथम कवित्तमें विप- ़शब्द अमंगल तीसरे सखीउक्ति सखीप्रति प्रच्छन्न में चौथो सूर्य अरुण है सुवर्ण ़में ॥ पंचम स्त्री पुरुष में पिता पुत्रकी उत्पेक्षा तामें उत्तर । कै मुरनामा नरका- ़ कोई दैत्य रह्यो स्त्री इच्छाकारी ताहि मारि सोरह हजार कन्याल्याये ताते महा ़गाररूप नामहै ॥ अरु कोई कहैकीमुरारि नाम पाछेभयो ॥ द्वारका में यह लीला ़तकी है ॥ तहां परमेश्वरके नाम सब अनादिहैं ॥ तो इहांवृषभानकुमारी नामपै ़न ॥ काहे न कीनी गोपकुमारि अथवा राधामुरारि इककहते तहांऐसी कहिये कै प्र- ़च्छन्न संयोग करनकी इच्छाजान वृषभान कुमारि मुरारिनाम राखेहै का वृषभान- ़मारी महा तेजवंत अरु मुरारि महावीर ते यहसूचित करत कै स्त्री तहां आन- ़हीं रहै ॥ ताहि के डरते विहारी को घटाये वृषभानजा वे हलधरके वीर । अरु ़परीतको उत्तर यह कियो कै दोहुन की प्रीति पूर्ण है ताते स्थायी पूर्ण भयो अरु ़नुज्ञा अलंकारकी रीति केशवने राखीहै ॥ ताकी लक्षण । दोहा ॥ होइ अनुज्ञादोष ़, जोलीजैगुणमानि । होइ विपत जामें सदा हिये बसेहरिआनि ॥ तो इहां थोरोदोष ़हुतगुग ॥ तो इहां भी दोष बनोरह्यो । तहां ऐसी कहेचाही एकै पूजत काम कला. ़ामकी कला सबपूजत नाम पूर्ण होत तब विपरीत रचि ॥ कै कामकला कौनहु बाकी न ़ीमयम तो रमण पहिली तुक में करचुके जो मंगल रूप है ॥ अरु अंत में पूर्णमें रति विप- ़त रचि तीजो उत्तर । कि सखी एक नायककी रही एक नायक कीरही सो ऐसेही ़॥ अरु सखीते लक्षण कर सखी भी बनतहै । काहे सखी मंडन शिक्षा करन उपा ़भ परिहास ॥ सखाविट चेटकादि कहे हैं तो यामें प्रश्नहू नाहीं है ॥ अंतरंग सखा-

अंतरंग सखी चारों तिन समानेंहं ॥ माते के नायका की मान नायक की सखी छुटा-वत नायक । नायका की सखी सों अंतरंग ॥ सखी अंतरंग सखी सों कहै । अरु चौथो उत्तर के मणिरक्त में श्याम को प्रतिबिंब परो तहां एक बात रहिजात है के उपमान तीन उपमेय दो है सो न बनैहैं तहां ऐसी कहै चाही कि उपमानते उपमेय बोध होतहै । सो प्रसिद्ध है।इहां मखतूल ते गुणको बोध कीन्हो॥परंतु ऐसो अर्थ करै तो सरिल अर्थ होइ । कै मणि शोभावान् होइ है॥श्यामते मध्य की जराउ जरी ॥ अति चौकी भी का सुवर्ण नाहिं देखि परत । ऐसी जराउते जरी है सो अति सोहत है काहे जे ॥ मणि के कण लागेते रूप देखिपरत । तो जो बाहिरकिनारेकी मणि सोझूला अरु मध्यकी सोईहै-शनि ॥ अरु पांचयें प्रश्नको उत्तर यह कीन्हां । कै उत्प्रेक्षामें दोषनहीं तथापि अनजो मणीहै । चार तरफकीतहां कहिके मणि सोहत है ॥ श्याममूर्तिके श्यामशोभित है । चौकी में सो चौकी चलतहै सो मानों मखतूलके झूलापै झुलावतहैं केशव कृष्णकि-न्हेभाशोभातिनको झुलावत हैं ॥ आस पास जो मणी लगी हैं सो मानों शोभा रूपहैं । रूपवंत तिनको एकअंकमें लैके झुलावत हैं ॥ शनि कहा भीतिमें सनिके । तहां बहुत कलेश ते अर्थहोतहै ॥ उत्प्रेक्षा में इनको दोष नाहीं । बिहारी दो० ॥ भाल लाल बेंदा दिये, छुटे बार छबि देत। गहोराहु अतिआहुकर, जनु शशिसूरसमेत॥ तो इहां शशिसूरस-मेत नाहीं गहत ॥ उत्प्रेक्षालक्षण दोहा । उत्प्रेक्षासंभावना, वस्तुहेत फललेख ॥ पहिली उक्तिअनुक्ति है, सिद्ध असिद्ध विशेष । तो इहां वस्तु चौकीमणि संभावना तामें शनि-सूर्यकी अरु झुलावन क्रिया के आगे मानो ताते अनउक्ति विषयावस्तूत्प्रेक्षा॥ २० ॥

### प्रकाशसंयोगलक्षण ।

दोहा–सोप्रकाशसंयोगअरु, कहैंप्रकाशवियोग ॥
अपनेअपनेचित्तमेंजानेंसिगरेलोग ॥ २१ ॥

जो सिगरे लोग न जानों तो आगेस्वकीया के लक्षण में कहा होइगो ॥ लज्जानर-ही तहां एक तो इन लज्जा लक्षण में । नाहीं करी तथापि सिगरेलोग अंतरंग बहिरंग सखी सखा जानें॥ २१ ॥

### अथप्रकाशसंयोग उदाहरण ॥ कवित–

केशवएकसमयहरिराधिकाआसनएकलसेरँगभीने ।
आनँदसोंतियआननकीद्युतिदेखतदर्पणमेंदृगदीने ॥
भालकेलालमेंबालविलोक तहीभरिलालनलोचनलीने ।
शासनपीयसवासिनसीय हुताशनमेंजनुआसनकीने॥२२॥

बहिरंग सखीकी उक्ति बहिरंगसखी सों ॥ कै हेसखी एकसमय में हरिअस राधिका आसनपै रसभीने बैठेहैं। तहां कहीके सामुहे बैठेहै तब रसभीने होंहिगे ॥ तामें जब सामुहे बैठे। तबदर्पण दोई कैसे देखिहैं॥ तो बराबर कहो चाहि ये रस भीने भुजउनकी उनके ऊपर उनकी उनके ऊपर। अरु आनंद सों तीय आनन की द्युति दर्पण में देखतहैं हगदैकै॥ तब भाल जो बालकोहै तामें जो लालबेंदा तामें जो परी प्रतिबिंब बालको सो देखतही लालने लोचन भरलये। काहे कि शासन आज्ञा ताको पाइके सवासिन वस्त्रसहित सीता हुताशन मेंमानों आसन कीन्हे है॥ अरु जो आपन भालकहै तो नायक विषे भालमें लालकहा अरुजो मुकुटसहित माणिक है तो भाल के ऊपरहै अरु बालको देखिबो नाहीं रहो जो अपने लाल में देखो ॥ अरु यह कहो तो कि रस भीनेहैं । कहारति विपरीतकर उठेहैं। सो भूषण वसन वैसही बनेहैं तो अर्थ बनत तामें चार प्रश्न एकतो संयोग विषे वियोग दूजे आंशू तीजे वस्त्रको कहा प्रयोजन ॥ चौथे दोसखीमें प्रकाश कैसे ताको उत्तर। कै सीता लंकाविषे अग्निमें पैठी तो संयोग है। अरु सवस्त्र ते सीताके सत्तकी बड़ाई कै सीताकोवस्त्र भी न जरी तहां यहप्रश्नहै कि श्री राम जब जानकी को अग्निप्रवेश करायो तब कालाग्नि सरिस ह्वैगये अरु कृष्ण शृंगार स्वरूप सो कैसेबनेहैं तहां ऐसे कही है ॥ जब जानकी अग्नि प्रवेश कीन्हों तबकी कथा तो। वियोग ताते जब लवकुश कोयुद्ध भयो तबकी कथाहै तो तहां हर्ष होइगो। तो यामें आनंद आंशूबनेहैं अरु कोई कहैकिइहांजानकीकहांतोसुमिरण है ॥अरुचौथे यहकि आन समयकी बात बहिरंग कहतहैं। अरु जो द्युति सो भरिलई कहत तो सब अर्थ नष्टह्वैगयो ॥ काहे जानकीकी सुधिआई सो व्यर्थपरिगई । इहां नायक नायका आलंबनविभाव अरु अविलोकन अनुभाव आनंद संचारी रतियाई ताते शृंगारसे सुमिरण अलंकार ताकोलक्षण दोहा ॥ लखतआनसुधि आनकी, आवत सुमिरणहोइ। भालबाल के पेखते, सियसुधि आईसोइ ॥ २२ ॥

अथराधिकाकोप्रच्छन्नवियोगशृंगार यथा ॥ सवैया ॥

कीटज्योंकाटत्योंकाननकानसोंमानहिमेंकहिआवतऊनो।
ताहिचलेसुनकेचुपह्वैगयेनीकहीकेशवएककहिदूनो ॥
नेकअटेपट फूटतआँखिसुदेखतहैंकबकोव्रजसूनो।
काहेकोकाहूको कीजैपरेखोसुजीजेरेजीवकिनाकदेचूनो ॥२३॥

उक्ति नायकाकी अंतरंग सखीसों कैसे सखीमें जो मान में ऊतीबात कहतरही ते मेरे कानन को जैसेकीट काटतेतैसीलागतरही यह अर्थमें प्रश्नकरी कि जीभको का नायकनीको नाहीं लगतरहो ॥ तहां उत्तर । तूमेरी पक्षकरकान्ह सों कहतरही तहां मानयह शब्दव्यर्थही जाइहै॥ तहांऐसो अर्थकीजिये कि कानन को तो कान्हकी समान काटतरहे अरु जीभमान में भी ऊनो कहै विषम कामों तेंविषममें मानवती। जीभनेहिंनी ताकोचलो सुनचुपह्वैगये ॥ एकन एकजीभनाहीं । दूनोजीभभी कानमें

या कोई कहै का कान बोलतरहे तो भैन तब कानको सुननेकोज्ञान रहत तबत विचारो तो आवाज आवैहै जबबधिर होजात तब आवाज नहींआवत यहरीति इनकी अरु आंखिन की कौनबात ॥ कहूंनेक अटैपट पटजो इनपै नेकअटै ब्रजरा के सामुहे तो फूटतरही सो कबको ब्रजसूनो देखती है तातेकाहे निमित्त काहूको प खो करिये। अबजी जे हैजीव कि नाक यमको चुनोती देके इहां कीटज्यों टहे चुनोती लोकोक्ति है ॥ २३ ॥

अथराधिकाकोप्रकाशवियोगशृंगार यथा ॥ कवित्त ॥ अन्यच्च ॥

जिनकेसुखकीद्युतिदेखतहींनिशिवासरकेशवदीठअटी।
पुनिप्रेमवढ़ावनकीबतियांतजिआनकछूरसनानरटी ॥
जिनकेपदपाणिउरोजसरोजहियेधरिकैपलनैनघटी।
तिनके सँगछूटतहींफटुरेहियतोहिंकहानदरारफटी ॥ २४ ॥

यह कवित्त केशवको नहीं है। तिलक कारने नहीं लिखो ॥ २४ ॥

अथराधिकाकोप्रकाशवियोगशृंगार यथा। कवित्त ॥

शीतलसमीरटारिचन्द्रचन्द्रिकानिवारिकेशोदासऐसहीतोहरप हिरातुहै । फूलनफैलाइडारझारिडारिघनसारचन्दनकोडारे चित्तचौगुनोपिरातुहै ॥ नीरहीनमीनमुरझाइजीवैनीरहीते क्षीरकैछि रीकेकहाधीरजधिरातुहै। पाईहैतैंपीरकैधौंयोंहीं उपचारकरैआगि कोतोडाढ़ोअंगआगहीसिरातुहै ॥ २५ ॥

उक्ति नायकाकी सखीसों ॥ कै शीतल समीर टारिदे । अरु चन्द्र अरु चन्द्रिका भी निवारिका जिन दिखरावै ॥ कि मेरो हर्ष तो ऐसही हराइ जातु है तू काहेको उपचार करति है। अरु फूलनको फैलाइदे अरु घनसार झारदे ॥ अरु चन्दन को डार दे याकों देख मेरोचित्त चौगुन पीडा पावतु है ॥ जलहीन जो मीन मुरझानी सो जल-हीते जीवत है क्षीर दूधके छीटाते वाको धीरज नाहीं होत । तूने पीर नाहीं जानी ॥ वेजाने उपाय कर रही है। आगि को जरो शरीर आगिही के सेकनेते आछोहोत है॥अर्थ वनायक मेरी पीर न जायगी। यह तो वरन अर्थ तो इहां प्रश्नकरी ॥किजहांचन्द्र तहां चन्द्रिका रहत है ताको यह उत्तरकीजै कि चन्द्र शशी चन्द्रिका भूषण। अरु कोई कहै कै भूषण विरह में कहांते आये तो वियोग पांचरीति को होत है ॥रसरहस्य दोहा । अब वियोग कहि पांचविधि जहँ पूरवअनुराग॥विरह ईरषा शाप पुनि गमन विदेश विभाग। तो इहां विदेश गमन सुन करिके दुःखभयो है या पदते जानीजातके॥आग को जरो अंग आगतेसिराति है। तो नायक को रोकनेकी तदबीरकर ॥ अथवा सूरने विरह में लिखे भूषण। जात वेद सनाद मारीवीर भूषणजार ॥ अथवा गेहमें रहीतहां । भूषण धरे

हैं ॥ अरु दूसरीप्रश्न । उन हर्ष हिरात में कि हर्ष कहां रहै ॥ विरह में जो हिरानो है ताको उत्तरकीजे कि ध्यानजन्य सुखरहो सो सखीनके छुवेते गयो तो यामें ध्यान होति ॥ तो शीतल समीर दार काहेको पहिले कहती । इहां ऐसीकहे चाही एकैनाद दशा को प्राप्तहोत है अथवा ॥ नायक विदेश गमनते हर्ष हिराइगो । अथवा ॥ ऐसो अर्थ करो चाही तू ऐसही तो ॥ गतिमें हरपत है । मोकों दुःख दीबेको तहां कोई कहे उकारांत ॥ शब्दको ईकारांत काहेकरो तो ऊकारांत ईकारांत इकारांत उकारांत। अर्थ के निमित्त हो जातिहै ॥ विहारी दोहा । पारो सोर सुहागको इत, विनहीं पियने-ह ॥ उनदोही अँखियां कि के, के अलसोहीदेह ॥ उनींदीसी आंखें कैके चाही तहां कि कैहो है।।याते दोष नाहीं अरु तीसरी प्रश्न में चौगुन काहे कहे१० ॥ २० ॥ गुण-कहते ताको उत्तर ॥ कि चकार मयत्री । तहां फेर प्रश्नके १४ ॥ २४ ॥ २४ ॥ गुणकाहे न कहो ॥ कि चन्दन काष्ट ताते । अग्नि निकसत तो सोभी नाहीं बनतकाहे चौगुन को अर्थ न निकसो तामेंविरह १ दूजो ध्यान छुट व तिसरो रोगआन उपाय आन ॥ चौथेसखी कूरतहां फेरप्रश्नके उपाय बिरोध में सखीकी कूरता हेतुकी फेर-अजात काहेकोकही तहां उत्तर ॥ कै आनवैद्य जो देहकी तासीर नाहीं जानत सो करै तो औषध दोपकाहे प्रकृति वाने नाहीं जानी ॥ अरु जाननहार प्रकृतिको करैतो कूरकहावे । तहां येनाहींबनत काहे कि परपीरके कारण संयोग विरह पाइ भये ॥ इहां-यहकही कि एकपीर नायक जो अवस्था उत्तम में छोड विदेश जात । अथवा गयो दूसरो मदन बाण तीसरे लोकलाज जाते राखनसखी ॥ चौथे शीतल उपचार । अरु सखी बहिरंग काहे कि ॥ विरहदाह नाहीं जानत रही ॥ नायका कहति । तु विन पी-रपाइ उपचार करतिहै ॥ याते प्रकाश । इहां शीतल समीरादि उद्दीपन नायका जोत-लफत सोई अनुभाव दीनता संचारी रतिथाई ताते शृंगाररस ॥ अरुनायकनाहीं तातेवियोग ॥ इहां व्याघात अलंकार ताकोलक्षण ॥ दोहा ॥ व्यघात तो कछु आनते कारज होवेआन ॥ शीतल सबउपचारते बाढी तपन महान ॥२५॥

दोहा–योंप्रच्छन्नप्रकाशसव, वरणैयोगवियोग ॥
अवनायकलक्षणकहों, गूढअगूढप्रयोग ॥ २६ ॥

यों प्रच्छन्न सुगम ॥ २६ ॥

इतिश्रीमन्महाराजकुमारइन्द्रजीतविरचितायरसिकप्रियायां प्रच्छन्नप्रकाशवर्णनंनाम प्रथमः प्रकाशः ॥ १ ॥

इतिश्रीमन्महाराजाधिराजकाशिराजश्रीमदीश्वरीप्रसादनारायणसिंहबहादुरस्याज्ञाभिगामिललितपुरनिवासिहरिजनकवीश्वरात्मजेन सरदाराख्यकवीश्वरेणविरचितायां सुखविलासिकाटीकायांरसिकप्रियायां भूषणे प्रच्छन्नप्रकाश संयोगवियोगवर्णनंनाम प्रथमः प्रकाशः॥ १ ॥

अथप्रकाशअनुकूल यथा ॥ कवित्त ।

केशवसूधीविलोचनसूधीविलोकनकोअविलोकिसदाई ।
सूधियोंवातसुनैसमझैकहिआवतसूधियोंवातसदाई ॥
सूधीसुहांसीसुधाकरसों मुखशोधलईवसुधाकीसुधाई ।
सूधेस्वभावसबैसजनीवश कैसेकियेअतिटेढ़कन्हाई ॥ ५ ॥

बहिरंगसखीकी उक्ति नायकासों ॥ कि तेरी विलोकन सूधीहै । अरु सब स्वभा
भी सूधेहैं ॥ पर टेढ़े कान्ह कैसे वश करे हैं ॥ तो यामें नायक आनते टेढ़ा रहत
यही अनुकूलता है इहां टेढ़े को कारण नहीं अरु वश करलिये ताते प्रथम विभावन
अलंकार । ताकोलक्षण ॥ दोहा । विनकारण कारज उदो, प्रथम विभावन जान
विन टेढ़ि ही रीतिते, वश किय टेढ़े कान ॥ अरु इच्छाफल विपरीतिते विचित्र ॥ ५

अन्यच्च ॥ कवित्त ।

मेरेतोनाहिंनेचंचललोचननाहिंनेकेशववानिसुहाई ।
जानोंनभूषणभेदकेभावनभूलहूनैनहिभौंहँचढ़ाई ॥
भोरेहूनाचितयोहरिओरत्योंघेरकरैइहिभांतिलुगाई ।
रंचकतोचतुराइनचित्तहिकान्हभयेवशकाहेते माई ॥ ६ ॥

उक्ति नायका की बहिरंग सखीसों कि हे सखी! मेरे नेत्र चंचल नहींहें अरु सुह
बाणी भी नहीं है जानोंहों नहीं भूषण भेदके भावको अरु भोरेहूँ भौंहें नहीं चढ़ाई
अरु भोरेभी हरिकी ओर नहीं चितवतहों मेरो घेरनाम गीला लुगाई नाहक कर
हैं । अरु रंचचतुराई भी नहीं है ॥ पर हरि काहे धों वशभये सो मैं नहीं जानत
परंतु भौंहें चढ़ाई नहीं । अरु दूसर भोरही हरिकी ओर नहीं देखो तो अनुकू
की नायका स्वकीया कैसे? यह दूसरी प्रश्न ताको उत्तर ॥ कि मैं भूषण के भेद न
जानती । तथापि उन भौंहें नहीं चढ़ाई तो इहां प्रसंग हत होजात है ॥ काहे अप
रीति तीन तुकमें कहत है ॥ सो बीचहीमें नायककी रीति जनाई । अरु फेरअप
बात कहन लागी ॥ ताते भूषण भावको भेद यह पदको अर्थ नहीं लगो केउ
यह कहत कि ॥ भू(पृथ्वी)स्तनवेवारो भाव ताको भेदमें नहीं जानत । अर्थलघु मध्य
गुरुमानतो मैं जानत नहीं हों यामें यह जनाई कि नायक परकीयान के संग ज
ती तबमैं मान करती अरु भौंहें चढ़ाई नहीं भूलहू यामें यह धानैकशीराद भेदभी न
जानत हों याते यह सूचित करत कि कनिष्ठाके पासभी नहींजात । अरु चितई न
ताको उत्तर करो जैसे घेर लुगाई करती तैसे मैं नहीं चितई ॥ तो यामें लुगाई तो
घेरकरती कि इन नायक वशकर लिये सो क्या नहीं चितवत रही ताको यह उत्तर

भूषण भौंहैं चढ़ाइयेकी कौनकहै ? में भूलहू त्यों हरिकी ओर चितई नहीं त्यों
जैसे तैसे रोषवती चितवतीहि इति । जहां बहिरंग सखी कहै तहां प्रकाशजानने जह
रंग तहां प्रच्छन्न ॥ इहांहू विभावना अलंकार प्रथम जानने पूर्वरीतिते ॥ ६ ॥

दक्षिणलक्षण ।

दोहा–पहिलीसोंहियहेतुडर, सहजबढाई कानि ।
चित्तचलेहूनाचलै, दक्षिणलक्षणजानि ॥ ७ ॥

अनेकहैं नायका जाके विवाहिता तामेंपहिलीसोंहै हीयमें हेतु डरसहज जाकी
होतिहै अरु कानलज्जाकी अरु चित जाको चलेहू तनअचल रहैसो दक्षिण प्रश्न॥
लक्षण दक्षिण को कियो, अक्षिन केशवदास ॥ लक्षण लक्षण कविनको, कीन्हों
नास ॥ उत्तर कि पहिलीसों जैसो हेत है तैसो सब विवाहितासों ॥ ७ ॥

प्रच्छन्नदक्षिणउत्तर ॥ कवित ।

हरिसेहितूसोंभ्रमभूलहूनकीजेमानहातोकरिहियहूसोंहोतहित
नियें । लोकमेंअलोकआननीकहूलगावतहैं सीताजूकोदूतगं
कैसेउरआनियें ॥ आँखिनजोदेखियतसोईसांचीकेशवराइकानन
सुनिसांचीकबहूंनमानियें । गोकुलकीकुलटायेंयोंहीउलटाव
आजलौंतौंवैसहीहैकाल्हिकहाजानियें ॥ ८ ॥

नायकासों काहू कहीं कि नायक एकपर आसक्त भयो सो सुनि अपने मनसों
है कि हरि ऐसे हितसों भ्रम भूलिहू न कीजै हे मन । हात करके नामहत नाश क
होय हानि होति है । अरु लोकके अलौकिक नीकेकों लगावै यामें सीताजू की
दूतने श्रीराम सों नीचकी कहो कैसी कही ॥ तातें जो आंख देखिये सो साँची है
नकी सुनी कबहूं ना पतियाइये । ये जो गोकुल की कुलटा हैं सो ऐसहीं उलटा
हैं आजुलौं तौ कान्ह वैसेही है काल्हकी कहाजानी ? यामें आन कविसों विरोध
काहे एकभांति रहत इहां नायकको अन अपराध वस्तु तातें काव्यलिंग अलंका
लक्षण दोहा । "काव्यलिंग सामर्थ्यता, जहँ दृढ़की जैवात । काननकी झूंटी लियें, सि
दृष्टांत देखात" ॥ ८ ॥

प्रकाशदक्षिण ॥ सवैया ।

चितचोपचितैवेकीतैसियेहैअरुतैसियेभांतिडरातघने ।
अरुतैसेइकोमलवोलगोपालके मोहतहैतिहिभांतिमने ॥
गुणतैसेइहाँसविलाससवैहुते तैसेइकेशवकोनगने ।
सखितूकहोआनवधूकेअधीनहैंसापरतीककिधौंसपने ॥ ९ ॥

उक्ति नायका की वहिरंग सखीसों कि हे सखी! उनके चितैबे में चोंप तैसी है जैसी
गे रही का एकभांति नेह मानत रहे ॥ अरु जैसे डराति रहे तैसेई डराति है। अरु
सेई बोलति है जैसे बोलतरहे ॥ अरु मनको जाभांति मोहत रहे ताभांति मोहत है अरु
ण हासविलास तैसेई हैं जैसे रहे तैसे सब हाव भाव जैसे रहे। कहांतक गनियें ॥
रु तूं कहत है कि आनही के वधू एकके आधीन होगये सो सापरतीक साक्षात्में
देखै कि स्वप्नमें इहाँ नायकाके उत्तरते उत्तरा अलंकार जानोंजात है ॥ ९ ॥

पुनः कवित्त।

वहिअंतरगूढअगूढनिरन्तरकामकलाकुलकोनगने।
कहिकेशवहासविलाससबैप्रतिद्यौसबढेरसरीतिसने ॥
जिनकोजियमेरेईजीवजियेसखिकायमनोवचप्रीतिघने।
तिनसोंकहेंआनवधूकेअधीनहैं सापरतीक किधौंसपने ॥ १० ॥

यह कवित्त केशवको नहीं है ॥ १० ॥

शठलक्षण।

दोहा-मुखमीठीबातेंकहै, निपटकपटजियजान।
जाहिनडरअपराधको, शठकरताहिवखान ॥ ११ ॥

मुखते मीठी बातें निपट करे अरु जियमें कपट राखै जाहि जाको अपराधको
डर न राखै ॥ ११ ॥

प्रच्छन्नशठ यथा ॥ सवैया।

रुचिपंकजचंदनकंचनचम्पकरंचनरोचनहूकिरची।
कहियेकिहिकारणकोइतेलायककापरभामिनिभौंहनची ॥
अनुमानतहौंअँखियांलखिलाल्येनाहिंनेरातिकेरोपरची ।
तनतेरेवियोगतपेतरुणीतिहिमानहुंमोहियमाहँतची॥१२॥

नायक नायकाके नेत्र में लाली देख आपनो अपराध छुपाइवे निमित्त मीठी बातें कह-
त है कि हे प्राणप्यारी। तेरे जे नेत्रहैं तिन में रुचि पंकज (कमल) अरु चंदन अरु कंचन चंपक
की अरु रोचनहू की रचीहै। यामें पंकजरोचन तो अरुण है ॥ पर चंपक कंचन
पीत सो काहे कहो यातें पंथ विरोधी अंबदोष होतहै। पीत नेत्र तो नाहिं काहू बरणें
तामें यह कि कछुक लाली आई है तो रोचन काहे कहो तहां यह कही कि आगे वि-
योग आंचसों तचीहैं तौ तप्त कंचनभी अरुण होत है ॥ अरु चंपकरंच नहीहै कहां
चंपकवारी पीतता रंचभी नहीं है रोचनसी रचीहैं कहिये किहि कारण को है ॥ इनते

लायक का पर भानिमि भेंहिं नचीहिं ॥ तातें में अनुमान करतहों तिहारी आंख लाल लसत कि जो रोषते नाहीं रचीहिं ॥ तेरे वियोगते मेरो तन तपोहै तामें जेरहतीहै ताही आंच सों ये तचीहिं ॥ इहां हेतूत्प्रेक्षा अलंकार है ताको लक्षण । दो० ॥ जाको हेतु न होइ, सो ताकों यांपै होत । हेतूत्प्रेक्षा जान तहँ दग लाली तप चेत ॥ १२ ॥

अथप्रकाशशठ यथा ॥ कवित्त ।

कानरंगरंगेनैनतिनहूकेडोलैंसंगनासाअंगरसनाकेरसहीसमानेहौ। औरगूढकहाकहौंमूढहौंजूजानजाहुप्रौढरूढकेशोदासनकिकरजाने हो॥तनआनमनआनकपटनिधानकान्ह सांचीकहोमेरीआन काहे-कोडरानेहो । वेतौहैंविकानीहाथमेरेहौंतिहारेहाथतुमव्रजनाथहा-थकोनकेबिकानेहो ॥ १३ ॥

उक्ति बहिरंग सखीकी नायक प्रति । कि कान्हके रंगसों रँगेहें तिहारे नैन अर्थ जो सुनपाई आननायका सोई आप चले गये । ताते तिहारे नैन तिनकानन संगडोलत है जहां चाहें तहां लेंजाइ यामें नायक अपराध नेत्रकी बड़ाई ॥ अरु नासा रंग हो तुम नासारंग जैसे भ्रमर कि जहां सुवास पावे तहां को मधु पीवें । अरु और जोगूढ कहिबे योग नाहीं एहो कहा कहों मूढ जो होइ सो भी जानजाइ तुम प्रौढ रूढ केशवदास हो प्रौढ होइ वा रूढ होइ सुंदर असुंदर कोई होइ परंतु तुमताके दासहो या नीके कर जानेहो । तुम्हरो तन आन को है मन आन कीहै हे कप-टके निधान! काहूयात तो सांची कहो काहेको डराने हो ॥ वे मेरे हाथ बिका-नीहैं अरु मैं तिहारे हाथ बिकानी हों परंतु तुम हे ब्रजनाथ कौनके हाथ बिका-नेहो ॥ यामें मुख मीठी बातें नहीं निकासी सो यह निकासी । कि यामें उत्तरा अलंकार नायक कहत होंदू तिहारे हाथ बिकानेहें तब सखी कही । तुम कौनके हा बिकाने हो? तो यामें प्रसंग हतहोजात ॥ कवित्त ॥ तामें यह कह्योचाही । कि नाय आइकर सखीकी खुशामद करत तब सखी कहेहै ॥ कि तुममेरी खुशाम काहेको करत? जिनके पास में रहत तिनकी करो तो इहां एकावली अलंकारहोइ । कि वे मेरे हाथमें तिहारे हाथ । तुम आनके हाथ अरु कारण कांपै संभवते कार माला अरु छवीवात प्रकट करत तातेंविदितको संकरहै । वे मेरे हाथ बिकीकहां अंतरंगको कहीनहीं मानती मैं तिहारे हाथ कहां तिहारे अपराध दुरावत । अरुतुमकौ नके हाथ बिके । अर्थात नितनवीन अपराध करतहौ ॥ १३ ॥

अथधृष्टलक्षण ।

दोहा—लाजनगारीमारको, छांडदईसबत्रास। देख्योदोपनमानहीं, धृष्टसुकेशवदास ॥ १४ ॥

प्रच्छन्नधृष्ट यथा ॥ सवैया।

नेहभरेलैलैभाजतभाजनकोनाहिंगनेदधिदूधमिठाये।
गारीदयेतेहसेंबरजैंघरआवतहैंजनुबोलपठाये॥
लाजकिऔरकहाकहिकेशवजेसुनियेंगुण तेसबठाये।
मामीपियेइनकीमेरीमाइकोहेहरिआठहूगांठहठाये॥ १९॥

याको शब्दार्थ यह है कि नायका मान कीनों। ताके बुलाइबेनिमित्त वाके जे नेहमा-
खनभरे भाजनलै भाजे दूधदधि भी फेंकदीनो ताते अंतरंग सखीसों कहतहै कि मेरे भाज
ननाशकीने गोरस भी अरु गारी देनेते हँसेहें बरजेपर घरकैसे आवत मानों बोल
पठाये है। अरुआनलाजकी कहाकहों जेगुणहें। ते सब नाश कीने। सो इनकी मामी
कौ न पिये जे आठगांठ अठाईहै। मनसा वाचा कर्मणा विहसन चितवन चलन चातुरी
आतुरी सो ये बातें तो परकीयाकीहै। अरुनायकाबहुत प्रीति बराबर सों दक्षिण।
अरु है विवाहिता बहुत तिनमें कबहूं कहूं कबहूं कहूं मिथ्या मीठी ढिठाई समेत सो शठ-
अरु गारी मारकीलाजनाहीं॥अरु त्रास छोड़िदेइ। अरु देखे दोषको नमाने सो धृष्ट से
यामें तो मारनाहीं अरु देखो दोषभी नाहीं अरु वचन परकीया पोषकहै। तातेवाच्य
र्थयाको ऐसोचहिये। कि नेहभरे भाजन कि जो नेह हमारे भरे भाजनहैं आठ जाकों आठगां
ठकहत सो लैकर भाजतहें अरु दधि दूधको गनेनहीं खटाई नहीं मिठाई जो प्रातहोइ ताहि
सों रमैहैं अरु गारीदेत रहतहो॥ अरु आप आनके संग हँसत रहत अरु मैं बरजत
मेरे निकट मति आइये परघरमें कैसे आवत मानों आपते बुलायेहैं अरु लाजकी ओर
कहा कहों। अर्थात् सुरत भी जबरही करतेहें जे गुणहोत ते सब ढाइदये का नाश करदये
हें। ताते तूकहत अबनकरिहै ओजेठ आठगांठ अठाईहै। अरु जो आठगांठ कही सो तीन
होतिहै। कर्मणामें सब भोग। पांचों कहेजात चितवनादिक कर्महें ताते ये आठ गांठ
जानियें नेत्र भ्रू श्रवण जीभ कर पद अधरचितवत तें टेढ़ भ्रू इशारा श्रवण सुनबो सीधे
नाहीं सुनत बोलनकर चलावनपदचलन अधर मुसकान अरु मनइच्छा जहां लो-
कोक्तिअलंकार। जहां लोककी बात कहें सो लोकोक्ति इहां आठोगांठ यह लोकोक्ति
अरुअंतरंगसों। कहत ताते प्रच्छन्न॥ १४॥ १५॥

दोहा-मनसावाचाकर्मणा, विहँसनचितवनलेप।
चलनचातुरीआतुरी, आठोंगांठविशेप॥ १६॥

टीका सुगम॥ १६॥

प्रकाशधृष्ट यथा॥ सवैया।

सोंहकोशोचसँकोचनपांचकोडोलतशाहुभयेकरचोरी।
बैननवंचकताईरचीरतिनैनन केसँगडोरतिडोरी॥

लाजकरैनडरैहितहानितेआनिअरैजियजानिकिभोरी ।
नाहिंनेकेशवशासजिन्हेंवकिकैतिनसोंदुखवैमुसकोरी ॥ १७ ॥

उक्तिनायका की बहिरंग सखीसे केसांह.को इनकों शांन नहींहै का वचन तें जो चाही सो कही अरु पांचको संकोच नहीं । जो कहो सो सुनलेत । अरु चोरी करशाहु भये डोलत है याते पगन में भी भय नहीं । अरु नैनन में वंचकतारचीहै यामें मनकांहू रचीहै ॥ रति इनकी नैननिके संग डोलत डोरी सी होकर । अरु लाज नहीं करत नहीं हितहानिते ॥ डरत करनते जो चाहत सो करत अरु मोसों आन अरत मेरे श्यामुहैं भौंह नचावत मुसक्यात है । नहीं है केशव शास्त्रजिनको वक्के तिनसों सुखको दुखावै ॥ यामें जो पंचम विभावना है चोरी शाहु भये सो नाहीं आनपद में निर्वाह नहींहोत अरु हों वकतये नहीं मानत यहि हेतुते कार्य नहीं भयो ताते विशेषोक्ति जानियें ॥ १६ ॥ १७ ॥

दोहा--वरणहुकविनायकसवै, नायकइहिअनुसार ।
सवगुणलायकनायका, सुनअववहुतप्रकार ॥ १८ ॥

इतिश्रीमन्महाराजकुमारइन्द्रजीतविरचितायांरसिकप्रियायांचतुर्विधनायकमच्छन्नप्रकाशवर्णनंनाम द्वितीयः प्रकाशः ॥ २ ॥

उक्ति कविकी कि हे कविनायक यहीरीति ते वर्णनहुआ अब नायका सबलायक का नायक शठधृष्ट भी होतहै नायका सर्व गुण लायक कहावै स्वकीया परकीया ॥ १८ ॥

इति श्रीमन्महाराजाधिराजकाशिराजश्रीमदीश्वरीप्रसादनारायणसिंहबहादुरस्याज्ञाभिगामिलछितपुरनिवासिहरिजनकवीश्वरात्मजेन सरदाराख्यककवीश्वरेण विरचितायां रसिकप्रियायांभूषणे सुखविलासिकानामटीकायां नायकनायकावर्णनंनाम द्वितीयः प्रकाशः ॥ २ ॥

---

अथ नायकाजातिवर्णन ।

दोहा--प्रथमपद्मिनीचित्रिणी, युवतीजातिप्रमान ।
वहुरिशंखिनीहस्तिनी, केशवदासवखान ॥ १ ॥

नायकाकी जातिहैं पद्मिनी आदि ॥ १ ॥

पद्मिनीलक्षण ।

दोहा--सहजसुगंधस्वरूपशुभ, पुण्यप्रेम सुखदान ।
तनुतनुभोजनरोसरति, निद्रामानवखान ॥ २ ॥

सहजहै सुगंध अरु स्वरूपहै शुभश्रेष्ठ जाको अरु पुण्यरूपी है प्रेमजाको तनु सूक्ष्म है तनु भोजन रोस राते अरु निद्रा मान ॥ २ ॥

दोहा—सलजसुबुद्धिउदारमृदु, हासवासशुचिअंग ॥
अमलअलोमअनङ्गभुव, पद्मिनिहाटकरंग ॥ ३ ॥

लज्जासहित है सुंदर है बुद्धिउदार है कोमल है अरु हास वास कपड़ा शुचि पवित्र राहतहै अथवा हासवास शुचि है जाके अंगमें अमल है लोमरहित मदनसदन जाको एसी जोहोइ सो पद्मिनी कहावै ॥ ३ ॥

पद्मिनीउदाहरण ॥ कवित्त ।

हँसतकहतबातफूलसेझरतजातगूढ़भूरहावभावकोककैसीका-रिका । पन्नगीनगीकुमारिआसुरीसुरीनिहारिडारोंवारिकिन्नरीनरी-गमारिनारिका ॥ तापैहोंकहाहैजाउँबलिजाउँकेशवराइरचिवि धिएकव्रजलोचनकीतारिका । भौंरसेभ्रमतअभिलापलाखभांति-दिव्यचम्पैकैसीकलीवृषभानुकीकुमारिका ॥ ४ ॥

हँसत बात कहतहै सहजकहतबातभी पाठहै तब फूलसे झरतहैं अरु गूढ़जेहाव भावहैं सुरतिनिमित्त कोककी कारिका है पन्नगी सर्प की कन्या नगी पर्वत की आसुरी असुरन की सुरी देवतनकी किन्नरी किन्नरनकी नरी वारिडारों नरीजे गमार नारिकाहैं॥ तापै मैं कहाकहों करजाउँ है केशवराय मैं बलिजातहों विधाताने व्रजसमूहलोचन की तारिका एकवेरहीं रची है । जापै अभिलाप लाखन भौंर से भ्रमतहैं ॥ ऐसी चंपकी कलीसमान वृषभानु कुमारी है । हँसत बात कहत कावहुत सुगंध आवत अरु बहुत रुचिहोत अरु बहुत कोमलचित्त में लगतहै अरु सोई रतिबात में अरु कोककारिका कहा कहीं गूढ़हैं । वाके अर्थ तैसही गूढ़हैं ॥ हावभाव जाके तातें उपमा दई अर्थ का काम-कलनते पूररहोहै अंग जाको ॥ अरु भोजन निमित्त पन्नगी वारी सो नाहीं बनत काहे तापै वारिये तातें अधिकगुण चाही तोकाज्यादा खातरही । अरु पन्नगीतो पवनआहार करतहै सो जब नायका योरीपवन आहार करै पन्नगी बहुत करै तब बनै ॥ अरु नगी पर्वतकी तिनको रोप नहीं यह कहतहैं । सोभीनाहीं बनतै काहे कि पहारजड हैं जब चैतन्यकहे तब महारोष है श्रीरामायणे । तुमसहित गिरिते गिरौं पावक जरौं जलनिधि में परौं । परजाहु अपयशहोहु जगजीवत विवाहनहौं करौं ॥ अरु आसुरीमें निद्राकहत केनाहीं । तहां श्री हनुमान्जू जबगये तब मंदोदरी आदिक सब सोवतरहैं॥रामायणे । जो सुनकुंभकरण पहँगयऊ॥करिबहुयतन जगावत भयऊ। अरु सुरीमें रतिको अभावहै इहां अभाव नाहीं विहारी ॥ परोजोरविपरीतरतिरूपीसुरतनधीर । करत कुलाहल किंक नीगहो मोनमंजीर ॥ अरु क्रमभंग दूपण है दोहामें रतिनिद्रामान बसानहै । पहिले रतिशब्दहै पाछेनिद्रा है॥कवित्तमें आसुरी सुरीनिहार आसुरीकी निद्राळीन्ही सुरीकीरति-लीन्ही । अरु मनपर किन्नरीवारी ॥ किन्नरीगानपै वारोंचाही । वारौंबहुत मानजाको

२९६१

देहसो ॥ इनकों तो मानहूं महाहै ॥ काहे गानकर्ता है । तब मानकहा इन अर्थनको प्रयोजन यह कि बहुतविस्तार थोरे में दिखादियो ॥ अरु भौंर चंपपर बैठत नाहीं। भ्रमतरहत हैं सो दूतिकहत याये अनेक के मनोरथ भ्रमतहैं परंतु बैठत नहींहें अरु यामें केशव को अभिप्राय यह कि सबगुणसंपन्न है अर्थ अतिउत्तम है ॥ वृषभानु कुमारी इहां उपमा अलंकार है कहूं सुखामी प्रधानहै जानिहै ॥ ४ ॥

चित्रिणीलक्षण ।

दोहा—नृत्यगीतकवितारुचे, अचलचित्तचलिदृष्ट ॥
बहिरतिरतअतिसुरतिजल, सुरससुगंधकीसृष्ट ॥ ५ ॥

टीका सुगम ॥ ५ ॥

दोहा—विरललोमतनमदनगृह, भावतसकलसुवास ।
मित्रचित्रप्रियचित्रिणी, जानहुकेशवदास ॥ ६ ॥

टीका सुगम ॥ ६ ॥

चित्रिणी यथा ॥ सवैया ।

बोलिबोबोलनकोसुनिबोअविलोकनकोअविलोकनजोते ।
नाचिबोगाइबोबीनबजाइबोरीझरिझाइबोजानततोते ॥
रागविरागनकेपरिरंभनहासविलासनतेरतिकोते ।
जौमिलतौहरिमित्रहुसोंसखिऐसेचरित्रजोचित्रमेंहोते ॥ ७ ॥

सखीकी उक्ति नायकासों॥ कि जे गुण साक्षात् हरिमेंहैं ते गुण चित्रमें नाहीं कोन कि आप बोलो अरु बोलआनके सुनिबो आनको अविलोकन करनो अरु आपआनकी अविलोकन तें जीतिका संगचले रामायणे । तेतिनरथन सारथिनजोते ॥ अरु नाचिबं पुनि गाइबो पाछेबीन बजाइबो आपूरीझ आनकों रिझाइबो जानत तो तें ते तोते सूगा समान अर्थयह कि जोकरो कहोसो कहेंकरें ॥ रागअनुराग विरागभये पर आलिंगन अरु हासविलास नरतिको ताकरंत का हासविलास जहां रतियेरीतीका कोई हरि दे मित्रको मिलतो हेसखी जोयेगुण चित्रमें होते तामें कोई कहै। कि नायका चित्रकाहे देखत ॥ जोमानवतीहै तहां माननाहीं है नायका कों प्रथम स्वप्नदर्शन भयो फेर श्रवण तब चित्र भयो । अबसखी नायक को साक्षात् मिलायो चाहतहै ॥ इहां संभावना अलंकार जानियें। ताकोलक्षण दोहा—ज्योंयो त्योंयो होइ तो, संभावना विचार । होतो जे असचित्रतो को, देखत पियप्यार ॥ ७ ॥

शंखिनीलक्षण।

दोहा—कोपशीलकोविदकपट, सजलसलोमशरीर।
अरुणवसननखदानरुचि, निलजनिशंकअधीर ॥ ८ ॥

टीका सुगम ॥ ८ ॥

दोहा—क्षारगंधयुतमारजल, तप्तभूरभगहोइ।
सुरतारतिअतिशंखिनी, वरणतकविजनलोइ ॥ ९ ॥

टीका सुगम ॥ ९ ॥

शंखिनी यथा ॥ सवैया।

जातनहींकदलीकिगली नभलीविधिहोवदलीसुखलावै।
चाहैनचम्पकलीकिथलीमलिनीनलिनीकिदिशानसिधावै ॥
जोकोउकेशवनागलवंगलतालवलीअवलीनचरावै।
खारकदाखखवाइमरोकिनऊँटहिऊँटकटारहिभावै ॥ १० ॥

उक्ति नायकाकी नायकप्रति। अन्योक्ति औरूपकातिशयोक्ति को संकर कहतहैं कि ऊँट कैसोहै कि जात नहीं कबहूंकबहूं कदली की गलिमें कहा कदली सरसजिनके जंघा तिनके पास नहीं जात ॥ बेरके कंटक सरीखे जिनके लोमहैं तिनके पास जात है ॥ अरु चंपकलीथली सरस जिनकी नासिका तिनके पास भी नहीं जात अरु नलिनीकम-लिनी की सुवास तिनपै भी नहीं जात। अरु कोऊ नागवेलि लवंगलवल्ली हरफारेवरी ऐसे गंध बतावै तोभी त्याग देइ खारक छुहारा दाख सरीखे जिनके अधर तेभी पान नहीं करत ऊँटवाकी ऊंट कटारेसरीखी जाकी गंधहै ते भावतीहैं। कि वह शंखिनीहै जो नायक सों कहत तहां आपने शरीर की निंदा कोइ नाहीं करत वह शंखिनी है जोरोम कुवास स्थूल अंग वरणें काहे कि जो शंखिनी होती तो साफ कोपकरती ॥ १० ॥

हस्तिनीलक्षण।

दोहा—थूलअंगुलीचरणमुख, अधरभृकुटिकटुबोल।
मदनसदनरदकंधरा, मंदचालचितलोल ॥ ११ ॥

टीका सुगम ॥ ११ ॥

दोहा—स्वेदमदनजलद्विरदमद, गंधितभूरेकेश।
अतितीक्षणबहुलोमतन, भनिहस्तिनिइहिवेश ॥ १२ ॥

टीका सुगम ॥ १२ ॥

हस्तिनीयथा ॥ सवैया ।

सबदेहभईदुर्गंधमईमतिअंधदईसुखपावतकेसे ।
कछुसालतेलोमविशालसेंहंश्रुतिताड़नकेशवबोलअनैसे ॥
अलिज्योंमलिनीनलिनीतजिकेकरिनीकेकपोलनमंडिततेसे ।
क्षितिछोड़िकेराजसिरीवशपापिनिरयपदराजविराजतजैसे १३॥

इहां हस्तिनी नायका अरु हस्तिनी करिणी जाकी सब देह दुर्गंधमई है । ताके पास मतिते जे अंधहैं ते कैसे सुख पावत अरु साल कांटांतेहं लोम विशाल दोहुनके । अरु श्रुति काननको ताड़ेहं ऐसेहे अनैसे बोल जिनके ॥ सो हे अली ऐसिनके पास अलि भ्रमर अरु नायक जे मलीन कमलिनी तजिके भौंर अरु नलिनी पद्मिनी तजिके नायक ये दोऊ कैसे करिणी हस्तिनी अरु हस्तिनी नायका के कपोल सेवतहें कैसे ॥ राजश्रीभूमिको छोड़के पापके वशहोइके। राजतनिरय पदनाम नरक में ॥ यामें जात- पूर्ण उपमाश्लेप । दृष्टांतको संकर है ॥ सालसेलोम देह दुर्गंधते तोजातिहै । अरु अ- लिउपमान पुरुष उपमेय ज्यों वाचक जाइ वैधरम ताते पूर्ण उपमा अरु नलिनी करिणी में श्लेष राजा दृष्टांतको संकर है ॥ १३ ॥

दोहा—तानायककीनायका, ग्रंथनितीनिबखान ।
सुकियापरकीयाअवर, सामान्यासुप्रमान ॥ १४ ॥

तानायककी नायका ग्रंथमें तीन कही । स्वकीया परकीया अरु सामान्या ॥ स्वकी- या परकीया अरु स्वकीया परकीयाआन। यह भी पाठहै । तहां आनसो कहा सामान्य सो जानलीजै ॥ १४ ॥

स्वकीयालक्षण ।

दो०—सम्पतिविपतिजोमरणहूं, सदाएकअनुहार ।
ताकोस्वकीयाजानिये,मन क्रमवचनविचार ॥ १५ ॥

संपति अरु विपत्ति मरण में एक अनुहारहै कहा। जे धर्म वेद विदिततेन त्यागै॥ मनसा वाचा कर्मणा करके जाको विचाररहे अरु कोई ऐसोभी अर्थ करतहें संपति संकहिये कल्याण कल्याणरूपी है पतिजाको ॥ वेदोक्ति पूर्वक यातें विवाहिता कही । और विपतिमें मर णमें सदा कहिये सुखदाई है सकारको अर्थश्रेय ताकी दाता ॥ संकोशहू कहिये जस सं आकाशहै खचरआकाशगामी कहावैहें ॥ भ नक्षत्रको कहैहें भहूकहतिहें । जैसे समता नताकी भेश भईशचंद्रमा नक्षत्रको ईश ऐसो सदाको अर्थ मंगलदायक है ॥ ते इहां पतिकी सेवाहू उद्योतनभई । क्योंकि विपत्तिमें श्रेयदाता कहा सेवा करै ॥ औ लाजहूको बातें [illegible] लजीली होइ तौ नायक सुख पावै अरु मरणहूमें श्रेयदा कहा पा

रावतहै गायको नाम गो गोनाम इन्द्रियदिनमें गवांर सुख करत सो तुम आन स्त्रीपास मे अरु यहां कहो विब्बोक में तौ कपट अनादरहैं अपराध नहीं है तौ यहां झुकनो ायकाको बेकारण क्रोध कैसे होय तानिमित्त नायक झूँठ अपराध लगायो अनुमान लंकार रीस उठै सात्विक जानो ॥ ४३ ॥

नायकाको विब्बोक यथा ॥ सवैया ॥

एकसमैइकगोपिसोंकेशवकैसहुहांसिकिबातकहीं ।
याकहँतातदईतजिजाहिकहाहमसोंरसरीतिनहीं ॥
कोप्रतिउत्तरदेइसखीदृगअंशुनकीअवलीउमहीं ।
उरलायलईअकुलायतऊअधिरातकलौंहिलकीनरहीं ॥ ४४ ॥

उक्ति सखीकी सखीप्रति । एक समय एक गोपीसों नायक ने हांसीकी बात कही कि जाको पिताने तजिदई तासों हम सों कौन रस रीति है ? ताको प्रति उत्तर देवेकी कौन कहे नेत्रमें बहुत आँशु आये तब अकुलाय नायक उरसों लगाई परंतु आधीरात तक हिलकी न रही अरु कोई ऐसे भी कहत जाको तात तुम्हारेने तुमको दई का जो साय विवाही ताको तुम तजौ तौ ऐसे वचन न कहो चाहीसो नायक ने कह्यो यामें रस-भंग होत है अरु कोई कहत कि जाको दई जो यह निर्गुणी है ताको तुहें विवाही यहां एक वचन है अनादर को अरु हमको नदई आपको उत्तम कहत तौ यहां कप-टयुत नायकाको अनादर न निकरि है यामें विशेषोक्ति अलंकारहै अंक लगायबो करण है हिलकी रुकबेको सो नहीं भयो अरु तात शब्द दई या शब्दके संबंधते अविधा मूल अविधा लक्षण ॥ बहुत अर्थ करनहार जो शब्द सो आन के योग ते एक अर्थका नियम करै सो अविधा सों कहूं संयोगते कहूं वियोगते कहूंसंगते कहूँविरोधते कहूं अर्थते कहूं प्रसंगते कहूं आनशब्द के सायते कहूं चिह्नते कहूं समयते कहूं देशते इत्यादि औरहू व्यंग प्रसंग पाय होतहै जैसे लक्षण मुख्य षट् रीतिको है अरु फेर अस्सीरीति को होतहै निरूढी ८ उपादान १ श्वेत धाजी धावत श्वेत तौ निरूढ अरु वाजि धावत यह उप दान, उपादान जो परायो गुण गहै तो इहां अश्वग्रहण कीन्हों निरूढीलक्षण लक्षणा २ कलिंगसाहसी कलिंग निरूढी साहसने जो आपनअर्थ सो पुरुषको दियो यह लक्षण लक्षणा अरु निरूढी सारोपाउपादान ३ अश्व श्वेत धावैहैं निरूढी सारोपा उपादान ४ कलिंग पुरुषयुद्ध करेंहैं निरूढी उपादान लक्षण लक्षणा सारोपागौनी ५ ये तैल हेमंतमें सुखदहैं निरूढी साध्य वसना गौनी ६ तैलान हेमंतसुखद निरूढी लक्षित लक्षणा सारो पा गौनी ७ राजा गौडेंद्र कंटक सोधैहै निरूढी लक्षण लक्षणा साध्य वसाना गौनी ८ राजा कंटक सोधैहै यह आठ भेद तो निरूढीके अरु प्रयोजनवतीके यह उपादान १ कंता प्रविसत

लक्षित लक्षणा २ नदीमें घर सारोपाउपादान ३ एते कुंत प्रवेसेहें सारोपा लक्षित लक्षणा ४ आवलंघृत उपादान लक्षित लक्षणा सारोपा प्रयोजनवती ५ एते राजकुमार गच्छतहें उपादान लक्षित लक्षणा साध्यवसाना ६ राजकुमार गच्छेहें लक्षित लक्षणा सारोपा ७ गौर्वाहीक लक्षण लक्षणा साध्य वसाना ८ गौर्जल्पाति ते जे फल लक्षणके गूढ़ अगूढ़ व्यङ्ग कर सोरह होतहें ते धर्मी धर्म गति हैके ३२ अरु आठ विवक्षित मिलत सब चालीस होतहें तेपद वाक्य कर ८० भेद होतहें जैसे ध्वनि के भेद अविविक्षित के २ ते पद वाक्यते चार होत ४ पदते अर्थातर १ वाक्यते अर्थान्तर पदते अत्यन्त तिरस्कृत १ वाक्यते अत्यन्त तिरस्कृत १ ऐसे ४ अरु विविक्षित ६ पदते विविक्षित १ अरु वाक्य ते विविक्षित १ पदेकते विविक्षित १ अरु वर्ण विविक्षित १ वरण ते विविक्षित १ प्रबंध ते विविक्षित १ ऐसे ६ अरु शब्द शक्ति के २ शब्दते अलंकार अरु शब्दते वस्तुवाक्यते अलंकार १ अरु वाक्य ते वस्तु अरु सब अर्थ शक्तिके बारह १२ ते पदवाक्यते अरु प्रबंधते ३६ अरु उभय शक्ति की १तो सब मिलकर५१ ते एकते एक मिलायेते दो हजार छः सै एक२६०१ होतहें अरु संकर ३ रीतिको होतहे एक संशय १ अंगांगी१व्यजक१ अरु असंसृष्ट चार गुण करनेते सब दश हजार चार सै बारह होतहें १०४१२ ऐसेही नायिका धीरादि भेद ते ३ ज्येष्ठा कनिष्ठा ते ६ ते मध्या अरु प्रौढ़ाकर सब बारह होते अरु स्वकीया ३ मुग्धा १ ते प्रोषित पतिकादि ते गुनौ तब १०२८ सो उत्तम मध्यम अमधते ३०३०८४ ते दिव्यअदिव्य दिव्यादिव्य कर ११०५२ होतहें ॥ ४४ ॥

अथ विच्छित्तहाव लक्षण ॥

दोहा–भूषणभूषबकोजहां, होहिअनादरआन।
सोविच्छित्तविचारिये, केशवरायसुजान ॥ ४५॥

भूषण भूषिवेको अर्थ अलंकार पहिरिवे को जहां अनादर कहिये आदर न होय सो विच्छित्त कहावे ॥ ४५ ॥

नायिकाको विच्छित्तहाव। यथा ॥ सवैया।

तनआपनेभायेशृँगारनहींयेशृँङ्गारशृँङ्गारशृँगारैवृथाहीं।
व्रजभूषणनैननिभूखहेंजाकिसुतोपैशृँगारउतारेनजाहीं॥
सबहोतसुगंधनहींतोसुगंधसुगंधमेंजातिसुगंधवृथाहीं।
सखितोहितेंहेंसबभूषणभूषितभूषणतोतुवभूषितनाहीं॥ ४६ ॥

उक्ति सखीकी नायका प्रति तनु आपने भाये शृंगारनिको शृंगार जे शृंगार भाये हैंअर्थ नायकाकी भावत है ते शृंगार तू शृंगार तू शृंगार तू शृंगार करेन है ये शृंगार

शृंगार नहींहैं जे तू शृंगारै है ये तीवृयाहैं प्रथम तुक में अक्षर अर्थ इतनो है तामें
: प्रश्न करतहै कि नायक तौ शृंगार करत सखी रोकत तौ उलटो अर्थ लक्षणते
ो नायका भूषणअनादर चाहिये सो तौ पहिरत अरु सखी रोकत अरु लक्षणमें
खीकि भूषण भूषबेको अनादर अरु दूसरो प्रश्न यह कि दूसरी तुकमें ऐसे सखी
त कि तोपै शृंगार उतारे न जाहिं कहा ये तौ उतारे जात भूषण पर जिनकी ब्रज
ण को चाहहै ते न उतारे जाहिंगे सो यामें भूषण उतारे से लोगेहं ॥ ऊपर पहिरत
कही यह पूर्वपर अनमिल दोष लाग्यो उत्तर तहां ऐसो अर्थ कीजै सखी कहतहै
आपने भा तन आपने के भेभा कहिये शोभा जो है ये शृंगार शृंगार कहावत है
शृंगार शृंगार हैं अबजे शृंगार उतार धरेहैं तिनकी ओर देखि कहतहै नहीं हैं ये शृंगारशृं
अर्थ कि इन भूषणनको शृंगारही पद नहीं ये गहने हैं ग्रहण करियें हैं ग्रहण करिबे लाय-
हैं लोक रीतिके बलसों जोई करै शोभा इनमें लक्षण नहीं और तनमें जो भा(शोभाहै)
केवल शृङ्गारही है अरु ये शृङ्गार शृङ्गारही नहीं कहा शृंगार पदहू है अरु ये
े पद हैं याते ये तू उतार धरेसो भली करी कि उतारे न जायँगे जिनके भूषण व
हा चाह ब्रजभूषण के हैं यह अर्थ और स्तुति करतहै सबस्तु होत सुगन्ध सुगन्ध
लाये सों वह सुगन्ध जो है तामें तेरी सुभाय की सुगन्ध जात है कहा सब सुगन्ध-
ो तेरी भाइकी सुगन्ध मिलिकै उनको सुगन्ध करैहै और तांते भूषण आछे लगेहैं
भूषण ते आछी नहीं लागत ॥ यह अर्थ तौ सबन कीनो परंतु इनते अक्षर को
र्थ न भयो अरु भूषण को पहिले अनादर करत फेर आदर देत ताते ऐसो कहिये
जिनके तनमें भा शोभा नहीं है ते ये शृङ्गार शृङ्गारतो वृथा कहावैं शोभावान्
शृङ्गार भी नहीं सोहत ॥ सूर। सरको कहा अरगजालेपन मर्कट भूषण अंग। अरु
कैसी है कि ब्रजभूषण है नयननके भूषण अथवा तेरे अंग। ब्रजभूषण हरि तिनके
षणहैं तौ तौ वै शृङ्गार करने लायक भी नहीं हैं अर्थ अति हीन है सब जगत् सुगन्ध
सुगन्धवत् होत है अरु तेरो जो सुगन्ध है तामें जितनी सुगंध की जात है सो
पाव्हैंजात तामें हेसखि तोहिमें है सबभूषणन ब्रजनाथ भूषित ताते भू पृथ्वी ताको
ातू खनत है अर्थ मानकरै है सो तू भूषितनाहीं होत अर्थ मान छोड़ि नायक संग
हार कर ॥ इहां सुगंधकी अधिकाई वस्तु ते पंचम प्रतीप अलंकार है जहां उपमान
यर्थ होइ सो पंचम प्रतीप इहां गहना सुगन्ध व्यर्थ कीनो अरु सहज शृंगार शृंगा-
बो कविनिबद्ध तामें सखीकी उक्ति ताते कवि निबद्ध बक्ताकी उक्तिमें वस्तुमें
लंकार अरु यामें जो हेतु अलंकार लिखो सो कारण कारज संगमें नहीं है काहे
ान नहीं छांड़ो ॥ ५६ ॥

नायकको विच्छिन्नहाव ॥ यथा–सवैया ।

पान न खायन पाग रची पलटैपटचित्तकहांधरिकै ।
कंठसिरीवनमालमनोहरहारउतारिधरेअरिकै ॥
चंदनचित्रनिलोपिसुलोचनलोकविलोकनिसोंलरिकै ।
अंगसुभाइसुवासप्रकाशितलोपिहौकेशवक्योंकरिकै ॥ ४७॥

उक्ति नायकाकी सापराध नायकप्रति कि तुम जो पान न खाये पाग न बांधी औ पलटौ कंठी बनमाल पुष्पहार उतारिधरे अरु चंदन चित्र लोप लोचन लीकसोंलरे इते अच्छी करी चंदनचित्र कपोलनि लोपि सुलोचन अंजनसोंभरिकै यहभी पाठहै सवभू षणनको निरादर कीन्हों पै गोजा आपके अंगकी स्वाभाविकसुवास है सो कैसे लोपी जायँगे व्यंगते यह जनावत यामें अनेकस्वेदकी वास है इहां स्वतः संभवै है नायक सुवासते नायक अपराधवस्तु ते परसंख्या अलंकार जानियें "परसंख्या इकथल बरजि दूजे थल ठहराइ" सो इहां सब बातमें नायक अपराध बरजि सुवासमें ठहराये अरु याको व्यर्थापत्ति कोई कहैहोत सो नहीं, काहे! यामें एकको जीतिं एकको जित चाहिये ॥ ४७ ॥

अथमोट्टायितहाव लक्षण ।

दोहा–हेलालीलाकरिजहां, प्रकटतसात्विकभाव ।
बुधिबलरोकतसोहिये, सोमोट्टायितहाव ॥ ४८॥

हेला कहिये लाजको बिसारिबो अरु लीला कहिये वेष बनायबो यह लीलहैल है जहां सात्विकभाव उपजै ताको बुद्धिबलते रोकै अर्थ काहू बहाने ते छिपावै ताको नाम मोट्टायित है रोकत सोभी यहभी पाठ है ॥ ४८ ॥

नायकाको मोट्टायितहाव ॥ यथा–सवैया ।

खेलतहैंहरिबागेबनेजहांवैठितियारतिते अतिलोनी ।
केशवकैसहुपीठिमेंदीठिपरीकुचकुंकुमकीरुचिरोनी ॥
मातुसमीपदुराइभलेजिनिसात्विकभावनकीगतिहोनी ।
धूरकपूरकिपूरिविलोचनसूंघिसरोरुहओढ़िउढ़ोनी ॥ ५० ॥

उक्ति सखीकी सखीप्रति । किआज हे सखी हरिके बागे में राधाने आपने कुचके चिह्न देखे जो पूर्व आलिंगन कीन्हों रहे किंवा नायकाने पाछे ते नायककी पीठको आलिंगन कियोरहो केसरि अंगियाकी लगीही सो आपनो चिह्न देखि नायककी पीठमें नायकाको सात्विक उपजो ताको का नीकी रीतिते छिपायो कि कपूरतेतो नेत्र

नको आंशू सरोरुहने कंज अरु वैवर्ण ओढ़नी ते रोमांच छिपाये यामेंभी नायकाकी असक्तता स्वतः संभवीते वस्तु ताते युक्ति अलंकार यहहै युक्ति कीनों क्रियाकर्म छिपायो जाय सो यामें जो सात्विक भयो सो आनन क्रियाते छिपायो अरु या कवित्तको तिलक हमारे शिष्य नारायणदास कविने कविप्रिया के तिलक में पूर्व किरयोहै॥५०॥

नायकाको मोट्टायितहाव ॥ यथा-सवैया।

भोजनकेवृषभानुसभामहँवैठेहैंनंदसदासुखकारी।
गोपधनेवलवीरविराजतखातवनाइविरींगिरिधारी॥
राधिकाझांकिझरोखनह्वैकविकेशवरीझिगिरेसुविहारी।
शोरभयोसकुचेसमुझेहरवाहिकह्योहरिलागिसुपारी॥ ५१॥

उक्ति अलंकार वस्तु पूर्ववत् जो व्याजोक्ति छिप्यो सो नहीं हो काहे? यामें कहिकर दुराया ताते छेकापह्नुति जानियें "छेका पह्नुति युक्तिकर, परसों बात दुराइ" अरु तीसरी तुकको ऐसो भी पाठ है॥ राधिका झांकि झरोखेहै झापसी लागिगिरे सुरझा-यबिहारी॥ ५१॥

अथ कुट्टमितहाव लक्षण।

दोहा-केलिकलहमेंशोभियेकेलिकलहपटरूप।
उपजतहेतहँकुट्टमितहावकहतकविभूप॥ ५२॥

केलिरूपी कलहमें जहांकेलि कलह पटरूप रहै॥ अर्थयह कि प्रथम तौ केलि केलिवत् रहै॥ पुनि वही केलिशोभा देहि तौ जानो वह कलह झूंठो जहां केलिको कलह झूंठो लगे कहा वह नहिं करिबेकी वातझूठी कपट को वस्तु है जेबातें केलि अनकरबेकीहैं सो ऊपर कीहैं मनमें केलि भाव है नहीं नहीं कहि भाजिबो॥ ५२॥

प्रियाजूको कुट्टमितहाव॥ यथा-सवैया।

पहिलेहठिरूठिचलीउठिपीठिदैमैंचितईसखितैंनलखीरी।
पुनिधाइधरीहरिजूकिभुजानतैंछूटिबेकोवहुभांतिझखीरी॥
गहिकैकुचपीडनदंतनखक्षतवैरिनिकीमर्य्यादनखीरी।
पुनिताहिकोपानखवावतहैंउलटीकछुप्रीतिकिरीतिसखीरी५३।

उक्ति सखीकी सखी प्रति॥ कि हे सखि पहिले तौ हठरूठि चली में देखतरही तू नहीं यामें वाके भगवेकी नायक के पकरिबे की शीघ्रता सूचित करत कैसे तू एक स्थान ही देखत रही परंतु तू न देख्यो अरु जब धरीतब छूटिबेकी बहुभांति खिसानी ताहि पकरिकर कुच नखक्षतसों पीड़ अरु दंतनसों भी बहुत पीडादई यह कलह सो

फेर कीन्हों अब ताको पान खवावत हैं ताते प्रीति की रीति उलटीहै इहां स्वतः संभवीते नायका को डारिबो अरु नायका को केलतामें नायका कपट वस्तुते पंचम विभावना अलंकार जानियें काहे विरोधते कारज है किलक अलिक कवित्त औरको बनायोहै ताते नाहीं लिख्यो ॥ ५३ ॥

नायकको कुट्टमितहाव ॥ यथा–सवैया।

देखतहीजिहिंमौनगहीअरुमौनतजेकटुवोलउचारे।
सौंहैंकियेहुनसौंहैंकियोमतुहारकरेहुनसूधेनिहारे॥
हाहाकैहारिरहेमनमोहन पाँइपरेजिन्हलातनिमारे।
मण्डतुहैमुहताहिकोअंकलै हैकछुप्रेमकेपाठनिन्यारे ॥ ५४॥

उक्ति सखीकी सखीप्रति ॥ आजु जब हरि आये तब प्रथमराधा मौनभई अरु जब बोली तौ कटु अरु उन शपथ दई तौभी मनु सौंहैं नहीं किया अरु मनुहार करेहूं सूधे न निहारी अरु हाहा करिके हारगये जब पांइपरे तब लातनिमारे ताके अंकमें मुँह धरि करि अब मुख मांड़े हैं ताते प्रेम के पाठ न्यारेहैं कहिबे योग नहीं यामें जो कोई प्रश्न करतहैं नायकको कुट्टमित हाव नहीं होत काहेनायकाकोमानकरो नायक कपट राखि अनचाहियो कह्यो देखतही कटु बोल कहे अरु मौन गही तौ नायकाका हाव है नायक को नहीं केलिकलह होत अरु अन चाहियो दिखवै रतिको तौर न समुझे तहां उत्तर करतहैं कि नायकको गुरुमान है नायका लोक लीक उल्लंघन कर नायकको अनादर कियो ताते यह गुरु मान उपजो सो आगे मान वर्णन में कहैंगे लोक लीक जहां कटु क्रिया कहे कटु बैन उपजत है गुरु मानतहैं प्रीतमके उर ऐन सो नायका नें मौन गही अरु कटु बचन कहे अरु नायका सौंहैं करी पर आप सौंहैं न भये मनुहार करे पर भी सूधे नहीं हेरे तब नायकाकी सखी उत्तर देत दोतुकमें नायककी सखीके बचन सुनिकै कहा पांइ परे मान नहीं रहत इन तौ निपट अतिकरी लातनमारे यही लोक लीक उल्लंघन तब प्रिय की सखी कही जो ऐसो जाप कियों होइ सो कबहूं न बोलै येतो मेरे नैहैं मुँह तो ताहीके अंकमें लेकै तब नायक की सखी कही प्रेमके पाठ न्यारेहैं रसाभास हो जात अरु महा कलंशते अर्थहीन ॥ यामें केशवको अभिप्राय यह केलिकीकलामें कटुरूप केलि मांहे तो नायकामें नख रद कर नायकपीड़ा दई अरु नायकमें नायका पीड़ा दई का लातनमारे नायका नहीं नहीं करत रहीनायक अन्यनायका चिह्न बनाइल्याये झूठे बरदपुत तब तौ नायका पाछे समझ मुँह अंकमें धरो इहां नायकको पांइपरबो नायकाके चरण प्रहार यह कवितिबद्ध है तामें वक्ता सखी होनिते वस्तु अलंकार पूर्वरूप अरु कहूं उत्तरालंकार भी वदत है ॥ ५५ ॥

अथ बोधहाव लक्षण।

दोहा—गूढ़भावकेबोधजहं, केशवसमुझतकोइ।
तासोंबोधकहावयों, कहतसयानेलोइ ॥ ५५ ॥

गूढ़भाव को बोध काहू और समुझै ॥ ५५ ॥

नायकाको बोधहाव ॥ यथा—सवैया।

बैठिहुतीवृपभानुकुमारिसखीनकिमण्डलिमण्डिप्रवीनी।
लैकुम्हिलानोसोकंज परीइकपाँयनआइगुवारिनवीनी ॥
चंदनसोंछिरकीवहवाकहँपानदयेकरुणारसभीनी।
चंदनचित्रकपोलनलोपिकै अंजनआंजिविदाकरिदीनी ॥ ५६ ॥

उक्ति सखीकी सखीप्रति ॥ कि हेसखी! आजु राधा सखिन में बैठीरही तहां एकसखी कुम्हिलानो सो कमल लै पाईं न परी ताको चंदन ते छिरक करुणा तापै कर पान दये अरु चंदनको चित्र मिटाइ आंजनआंज बिदा करदई यामें कुम्हिलाने कंजते वाने नाइकको दशा सूचित करी कि तुम बिन मुरझातहें अरु याने चंदन छिरको हम शीतलकरिहैं अरु चंदनको चित्र कपोलको लोपो हम चंद अस्त भयेआइहें फेर चित्र नवीन बनाइदयो ब्रजचंद पै अंजन आंजत हमारे दगनमें हैं प्रश्न यामें कोई कहै फेर चित्र कहांते निकसे? तौ वाको चंदन लगायो अंजन आंज्यो तौ शृंगार कीन्हों तब का-चित्र मिटाइदयो सब सखीजानेंगी नहीं याते चित्रभी नवानकीनो अरुयहभी जताईकि तुम्हारे श्यामरूप हमरे नेत्रनमें बसतुहै। प्र०- इहांदोउनको बोधभयो प्रियाको बोध कैसे उत्तर—प्रथम प्रियाकोहै याते प्रियाको बोध जानियें ऐसो जो कोई कहै सो नहींहोत काहे तहां एक बात रहिगई कि सखीन काहे न जानी सखी तौ प्रवीनहैं जो जाने तौ मूर्खसखी चाहिये तहां कविको यह आशय कि वाने कमल दै पाइँपरे हम आप के पाईं पूजतहै तब राधा सब सिंगारकरे हमहू तिहारो पूजन करिहैं सखीनजानी यह नवीन मत है ताते प्रीति दोहुन ने बढाई इहां चंदनमें चंद अंजनमें तम कविनिबद्ध है तामें सूक्ष्मालंकार ते नायक सखीको बोध करबो यह वस्तुहै ॥ सूक्षमपर आशयलखे करै क्रिया कछुभाइ॥५६

नायकको बोधहाव ॥ यथा—सवैया।

सखिमोहनगोपसभामहँगोविंदबैठहुतेद्युतिकोधरिकै।
जनुकेशवपूरणचन्दलसैचितचोरचकोरनकोहरिकै ॥
तिनकोउलटोकरिआनदियोकिहुँनीरजनीरनयेभरिकै।
कहिकाहेतैनेकुनिहारमनोहरिफेरदियोकलिकाकरिकै ॥ ५७ ॥

उक्ति सखीकी सखीप्रति॥ कि गोप सभामें जहां हरि रहे चंद्रवत् आप चकोरवत् सब चित्त करें तहां काहू सखाने नयो जल भरि कमल दयो सो उनने कली करिफेरि दयो यामें गोप गण यह जानी इन फूल नयो जलभरि दीन्हों बरषाऋतु सूचितकरी का है बरषामें गोप बहुत सुखी रहत अरु उन कली कर दई हम मुदित भये अरु बोधक यह कि तुम बिन यह रोवत तब इन कलिका करी हम रात्रिमें आइहैं नये जल को आशयपर अब पावस आई मुलाकात कम हुइहै यमुना बढ़ंजेहैं किंवा नम्रता सों कह्या ल्याई शिर नीचो करिकैं नेक निहारिकै कली करि दयो याको यह आशय नायकने आपनी प्रीति जनाई कमल देखिकै कि तुम्हारे नेत्र कमल हमारे नेत्रमें बसतेहैं अरु देख रहने ते आसक्तता सूचित करी बस्तु अलंकार सूक्ष्म पूर्ववत् "सखि सोहत गोप सभा मैं गोविंद" भी पाठ है॥ ५७॥

दोहा–राधाराधारमणके, कहेयथाविधिहाव।
ढिठईकेशवदासकी,क्षमियोकविकविराव॥ ५८॥

इति श्रीमन्महाराजकुमारइन्द्रजीतविरचितायांरसिकप्रियायां
राधाकृष्णहावभाववर्णनंनामषष्ठः प्रभावः॥ ६॥

राधाके अरु राधारमण कहें श्रीकृष्ण चंद्रके कहे नाम वरणन करे यथा विधि हावको सो ढिठाई हमारीहै कविनके रावक्षमा करियो॥ ५८॥

इति श्रीमन्महाराजाधिराजकाशिराज श्रीमदीश्वरीप्रसादनारायणसिंहबहादुरस्याज्ञाभिगामि ललितपुरानिवासिहरिजनकवीश्वरात्मजेन सरदाराख्यकवीश्वरेण विरचिता यां रसिकप्रियायां भूषणेसुखविलासिकानामटीकायां राधाकृष्णहावभाव- वर्णनं नाम षष्ठः प्रभावः॥ ६॥

## अथ अष्टनायका वर्णन।

दोहा–ये सबजितननीनायका,वरणीमतिअनुसार।
केशवराइबखानिये,तेसबआठप्रकार॥ १॥

ये सब नायका जोपूर्व वर्णन कर आये ते सब आठ प्रकारकी होतीहैं॥ १॥

दोहा–स्वाधिनपतिकाउत्कला,वासकशय्यानाम।
अभिसंधिताबखानिये,औरखंडितावाम॥ २॥

स्वाधीन पतिका १ उत्कला कहिये उत्कंठिता २ वासकशय्या नामा ३ अभिसंधिता नाम कलहांतरिता ४ और खंडिता ५ वाम कहिये नायका॥ २॥

।–केशवप्रोषितप्रेयसी,लब्धाविप्रसुजान।
अष्टनायकायेसबे,अभिसारिकाबखान॥ ३॥

प्रोषित प्रेयसी कहिये प्रोषित पतिका ६ औरविप्रलब्धा ७ येही अष्टनायका अभिसारिका सहित ८ होतीहैं और प्रवरयत्पति का अरु आगत पतिका ये दोई प्रोषितपतिका में अंतर भूत होतीहैं ॥ ३ ॥

स्वाधीनपतिका लक्षण।

दोहा-केशवजाकेगुणवँध्यो,सदारहैपतिसंग।
स्वाधिनपतिकातासुको,वरणतप्रेमप्रसंग ॥ ४ ॥

जाको कहिये जो नायकाके गुणमें बंधिकै कहिये वश होइकैं सदा सर्वकाल पति संगमें रहै सो स्वाधीनपतिका है तेहिके प्रेम प्रसंग को बरणतहों ॥ ४ ॥

प्रच्छन्नस्वाधीनपतिका ॥ यथा-सवैया।

केशवजीवनजोव्रजकोअरुजीवहुतेअतिवापहिभावै।
जापरदेवअदेवकुमारिनिवारतमाइनवारलगावै ॥
ताहिरिपैतूअहीरकिवेटीमहाउरपाइंझवाँइदिवावै।
मैंतोवचीअवहासिनहींअसऔरजुदेखैसोऊतरुआवै ॥ ५ ॥

उक्ति सखीकी नायकाप्रति ॥ कि ऐसे जो हरिहैं व्रजजीवन अरु जीवतें पिताको पियारो इहां कोई कहत कि पिताको पियारो पाछे कहो व्रज प्रथम दोष होइ है जो व्रजको प्रथमसों आपने बापके प्रीय तहां ऐसो अर्थ अति बाप सबको बाप ब्रह्मा ताको जो भावै है तातहिं भावै भी पाठहै अरु देव अदेव कुमारी जापै निवारत रति जो प्रीति ताको निवाह मा लक्ष्मी अरु सूर्यवार बहुलगावै है ऐसे हरिपै तू अहीरपुत्री होकै पांइ झवाँवत महाउर लगवावत है मैंतो भली बची हांसीतें परंतु आनदेखिहै अरु तुमते बूझिहैं तौ तुमको का उत्तर आइ है अर्थ न आइ है इहांका आइ है जहां काकोक्तिअलंकार- अरु कोई कहैकि प्रेम गर्वितासों स्वाधीनपतिकासों कहाभेद वौ सखी की उक्तितें स्वाधान पतिका नायकाकी उक्तिते प्रेमगर्विता अरु जबजब गर्वकी रीतितें कहैं तौ गर्विता अरु आधीन मात्रमें स्वाधीनपतिका "मैं तो चली अब हांसि नहीं सखी" यहभी पाठहै॥५॥

प्रकाश स्वाधीनपतिका ॥ यथा-कवित्त।

चोलिकेसोपानतोहिंकरतसमारवोईमुकरज्योंतोहिंमाहँमूरति समानीहै। तैंहि त्रियदेवतापैपायोपतिकेशोराइपतनीवहुतपतिदेवतावखानीहै॥ तेरेमनोरथरथभागीरथपाछैंपाछैंडोलतगुपालमेरोगंगकैसोपानीहै। ऐसीवातकौनजुनमानीसुनमेरीरानीउनकेतौतेरीबानीवेदकैसीवानी है ॥ ६ ॥

उक्ति बहिरंग सखी की नायका प्रति ॥ नायका आन सखीन की बात सुन सुन कि सखी सों कही कि नायकको तू मरजी ऐसे आधीन न रहें यामें हमारी हांसी है तिहे सो सुन सखी जवाब देतहै कि चोलीके सोपान तो सम्हारत अरु मुकुर सम तोमें बसत अरु आप त्रिय देवता हैं जैसे त्रियपति देवता बहुत बखानत कहे तेरो जो मनोरथ रूपी रथ है सोई भगीरथ रथ है ताके पथ पीछे गंगासी फिरत है परंतु ऐसी कौन बात है जो न मानि है परंतु जो बात न मानिहै उनके तेरी वाणी वेदवाणीसीहै अरु यामें कोई कहै कि पूर्वापर विरोधहोतहै कि वेदवाणीसी मान फेर न मानी है तहां कोई कहै कि वेद न मानो तो वेदइष्टीनाहीं मानत जो मैं कहोंगी न मानिहै यामें चोली के थानमें उपमा भगीरथ रथमें रूपक वेदवाणीमें लुप्ताको संकरहै ॥ ६ ॥

अथ उक्ता लक्षण ।

दोहा–कौनहुंहेतनआइयो, प्रीतमजाकेधाम।
ताकोशोचतिशोचहिय, केशवउक्तावाम ॥ ७ ॥

कोई कारण ते प्रीतम घरमें न आवे ताके शाचते जो शोचित होय सो उक्त नायका है ॥ ७ ॥

अथ उक्ती प्रच्छन्न ॥ यथा–कवित्त।

कैधोंगृहकाजकैनछूटतसखासमाजकैधोंकछुआजव्रतवासरविभातातैं। दीन्होंतैंनशोधकिधौंकाहूसोंभयोविरोधउपजोप्रबोधकिधौं उरअवदाततैं॥सुखमैंनदेहकिधौंमोहीसोंकपटनेहकैधोंदेखिमेहअति डरेअधराततैं । किधौंमेरीप्रीतिकीप्रतीतिलेतकेशवराइअजहूंनआयेमतसूधोकौनबाततैं ॥ ८ ॥

उक्ति नायका की सखीप्रति ॥ गृहकार्यते न आये कि सखा समाज नहीं छोड़ी गयो कि कोई व्रतको दिनहै कि काहूते विरोध भयो कि कोई ज्ञान बोध भयो उरमें कि देहसुखमें नहीं कि मोते कपट स्नेह करि पत्नी के गये कि वर्षाते डरे कि मेरी प्रीतिकी प्रतीतिलेत अबैलों न आये मन कौन बात में सूधो भयो जो मोहिं त्यागे मनसों कहत याते प्रच्छन्न दीन्हों तैं न शोध यातें अंतरंग सखी जानीजात अथवा दिनतें आज शोध नहीं संदेह अलंकार ॥ ८ ॥

प्रकाश उक्ता ॥ यथा–सवैया ।

सुधिभूलिगईभुलयेकिधौंकाहुकिभूलेइडोलतबाटनपाई ।
भीतभयेकिधौंकेशवकाहुसोंभेंटभईकोईभामिनिभाई ॥

आवतहैमगआइगयोकिधोंआवहिंगेसजनीसुखदाई।
आयेननन्दकुमारविचारिसुकौनविचारअबारलगाई ॥ ९ ॥

अर्थ सुगम। सजनी सो सुखदाई खुशामद करि ताते बहिरंग है सन्देहालंकार पूर्ववत् ॥ ९ ॥

वासकशय्या लक्षण ॥

दोहा—वासकशय्याहोइसो, कहिकेशवसविलास ॥
चितैरहैगृहद्वारत्यों, पियआवनकीआस ॥ १० ॥

सो वासकशय्याहोइहै कहिकेशव विलासविलासयुक्तहोयके गृहके द्वारते पिय आवन की आश लगाये चितवत रहै। "चितवै रतिगृह द्वार" भी पाठहै ॥ १० ॥

प्रच्छन्नवासकशय्या ॥ कवित्त।

चंदनविटपवपुकोमलअमलदलकलितललितलतालपटीलवंग की। केशोदासतामेंदुरीदीपकीशिखासीदौरिदुरावतनीलवासद्युति अंगअंगकी ॥ पौनपानपक्षीपशुशब्दजिततितहोततिततितचौंकि चौंकिचाहैचोपसंगकी। नंदलालआगमविलोकेकुंजजालबाललीन्हीं गतितेहांकालपंजरपतंगकी ॥ ११ ॥

उक्ति अन्तरंग सखीप्रति ॥ सखी कै आजु नायका कुंजमें यह रीतिते है चंदन के वृक्ष ताको वपुशरीर तामें जैहै कोमल अरु अमल दल पत्र तासों लिपटरही है लता लवंग की तामें दुरीहै दीपकी शिखासी दौर आसार सो नील वसन दुरावतहै द्युति दरशत नीलवास भी पाठहै कि पवनते अरु पक्षिनते पशु ते शब्द जित तित होतहै तित तित चाहभर देखत है काहे चोप लागीहै जाको प्रीतम संग की सो नंद-लाल को आगमन विलोकै है कुंजनके जालमें बाला तासमय पिंजरे के पक्षी की गति हैरही है का इतते उतजात उतते इत यहां दीपउपमान नायका उपमेयसी वाचक दुरत-नाहीं धरमते पूरण उपमाजानि ये कि वा चन्दनकी कुंजनील वासमें अंग दुरायबो जातिवर्णन है ताते जात्यलंकार भीहै ॥ ११ ॥

प्रकाश वासकशय्या सवैया।

भापतहैसुखबैनसखीसहुलासहियेअभिलाषनजोहै।
कोमलहासनिनैनविलासनिअंगसुवासनिकेमनमोहै ॥
मूरतिवंतकिधौंतुलसीतुलसीवनमेंरतिमूरतिकोहै।
कुंजविराजतिगोपवधूकमलाजनुकुंजकुटीमहँसोहै ॥ १२ ॥

देह जरतहै तौजो में उलटी न्याइकरी वे अपराध रिसाई मनावत न माने ताके निमित्तसबविधि उलटी ह्वैगई जातेसुखहोतरहोताहितेदुख होन लागो विरोध कारजते पांचयों विभावनालंकार ॥ १५ ॥

### खण्डितालक्षण।

दोहा—आवनकहिआवैनहीं,आवैप्रीतमप्रात।
ताकेघरसोखंडिता,कहैसुवहुविधिवात ॥ १६ ॥

यामें प्रश्न प्रात आयेते यह तौ जानी रातऔर ठौर रहेहें परस्त्री पासरहे यह कैसे जानिये रहिवेकोठौर उत्सवादिअनेकहें और ग्रंथनहूं में कह्यो पर स्त्री चिह्नधर प्रातगेह आवैयह शंकाकारी कोई उत्तर कीन्ह्यो केआनको प्रीतम होइके आवे सो यामें प्रीतम आप न आनकोनहूं पदते नाहीं निकसत अरु दूसरे जो प्रात आवे तौ खंडिता होइ कदाचित् अर्द्ध रात मेंआवैतौ नहोइ ताते याकोउत्तर यहकि आवनकी बेराकेप्रातआवै का वह बेरामें न आवे अरु ताके घरकहेते आन घरते आवै अरुसो वहुविधि बातकहै नाना तरहके वचन सुनावै अरु कोईकहै कि बाततें नाहीं चिह्न सूचित तौ सुखवारी बात एक होतदुखवारीहूएकहोत यामें सबतरहकी कहै दुखवारी सुखमें दुखवारी आदर अनादरवारी"तासोंकहिये खंडिता कहै रोषसों बात" भी पाठहै ॥ १६ ॥

### मच्छन्न खण्डिता ॥ यथा—कवित्त।

आंखिनजोसूझतनकाननतैंसुनियतकेशोराइजैसेतुमलोकनमेंगायेहौ। वंशकीविसारीसुधिकाकज्योंचुनतफिरैजूठेसींठेसीथशठइठढीठठायेहौ॥दूरिदूरिकरतहूंदौरिदौरिगहोपांइजानौनाकुठौरठौरजानिजियपायेहौ। काकोघरघालिवेकोवसेकहाँघनश्यामघूघूज्योंघुसनप्रातमेरेगृहआयेहौ ॥ १७ ॥

उक्ति नायकाकी नायकप्रति ॥ तौखंडिता तीनिप्रकारकी होतिहै उत्तमा मध्यमा अधमा तहां अधमा नायका कहत कि ऐसे आंखते सूझत तैसे कानमते भी नाहीं सुनिपरत जैसे तुम लोकनमें गायेहै अरु लोकलाज दुरैबेमें गायेहौ तुम आपनवंशकीसुधि विसारिकारि काककी रीतिते जूंठेसीय चुनत फिरतहौ शठकी ईठ चेष्टा ढीठ होइ करीहै हम दूरकरत तुम दौरि पांइ परत ठौर कुठौर नाहीं जानत कौनको घर घालिवेको रात बसे प्रात घूघू की रीतिते मेरे घरघुसन आये इहां उपमा अलंकार जानिये काक घूघूमें नायका एकांत ते प्रच्छन्न ॥ १७ ॥

### प्रकाश खण्डिता ॥ यथा—सवैया।

आजुकछूअंखियाँहारैऔरसीमानोमहावरमाहँरँगीहैं।

मेरीसौंमोसहुँमानहुवेगिहियेरसरोपकीरीतिंजगींहैं ॥
मोहनमोहीसीलागतिमोहिइतेपरमोहनमोहिलगींहैं।
मेरेवियोगकेतेजतकिधौंकेशवकाहूकेप्रेमपगींहैं ॥ १८ ॥

उक्ति नायकाकी नायक प्रति ॥ केहेलाल आजु आपुकी आंखें औरसीभईहैं मानो महावर माहँ रँगीहैं हमारीसौं हमारी सों मानहुं वेगि शीघ्र हियेमें रस अरु रोपकी रीति में जगीहैं अरु मोहनी में मोहीसी मोहिं लागतीहैं तथापि मोहन हेमोहन मोकों लगै हैंसो ये मेरे वियोग के तेजमें तपरहीहैं कि आनके प्रेम में पग रहींहैं यामें कोई प्रश्न करै कि जानत तौ है कि पर घर जागे है फेर ऐसे वचन काहे कहत संदेह करिकै कि रसरोप की रीति रँगीहैं अरु मोहूं मोहन लगी है यह वचन खंडिता क्या कहै ताको काहूने उत्तर कीन्हों कि प्रकाश खंडिता है सयसखिन के सामुहें आपनो प्रेम न्यून नहीं करत अरु बहुरि दूसरी प्रश्नकरिकै असाधारण धर्म कहिते कह्यो तासें यहउत्तरकीन्हों कि अरुणाई नेत्रनकी देखि चंदन पंकज वंदन की जाहिरहै सो नाहिं कहीं महावर कहीं याते रति सूचित कराई तहां ऐसो न कहो चाही याको उत्तर यहै कि नायका प्रौढ़ाहै सो सर्व बात जुगति के साथ कहैहै कि हे हरि आजु आँखें औ हेनितकी नहीं का परासक्तिहें मानो महा श्रेष्ठ रंगते रँगीहैं अर्थ कुश्चित ते रंगी मोसे तौ मेरी सोंह करत अरु मानो तुम हृदय में रोषरस की रीति ते जगी हैं अर्थ मुमसे नेह हृदय कपट मोहन मोह नहीं है मो मेरेही ऐसी मोको लागती हैंजैसो मेरो दुखित हैसी ये दुखितहैं इतनेईपै मोहन मोकोननवेंके मारबे के मोह में लागी हैं अपराध भरीलामुहै होती हैंसो मेरे वियोग दीबे के तेज में तचीकि आनके प्रेममें पगी हैं यामें स्वतः संभवीमें संदेहालंकारतें नायक अपराध वस्तुताते संलक्ष क्रमधुनि जानिये ॥ १८ ॥

प्रोषितपतिका लक्षण।

दोहा–जाकोप्रीतमदेअवधि, गयोकौनहूंकाज।
ताकोप्रोपितप्रेयसी, कहिवर्णतकविराज ॥ १९ ॥

जाको प्रीतम अवध देकरिकै काहू कार्य निमित्त जाय ताको प्रोषितप्रेयसी कहिये ॥ १९ ॥

प्रच्छन्न प्रोषितपतिका ॥ यथा–सवैया।

केशवकेसहुँपूरवपुण्यमिल्योमनभावतोभागभरयोरी।
जानकोमाइकदाभयोकैसेहुँआविकोआविकयोसढरयोरी ॥

ताकहँतूनअज्योँहँसिबोलैजऊँमेरोमोहनपाइँपरचोरी ।
काठहुतेहठतेरोकठोरइतैंविरहानलहूनजरचोरी ॥ २० ॥

यामें कोई कहै कि पति विदेश में चाहिये अरु यहां सामुहे बतावत तो प्रोषित पतिका के लक्षण में नहीं मिलैहै तहां ऐसो अर्थ करत कि वह दिन जादिन पति आवन कहिगयो सो दिन आयो तब सखी कहति है कि कैसहूं कौनहूं पुण्य ते यह दिन भाग भरोपायो को जानै माईकहा कैसहूं अवधि को जो अधिक दूरि दिन रहो सो पायो अरु अधिक कछु लगि गयो तौ कहाभयो तेहि दिनको तू हँसिनाहीं बोलत है जऊँ मेरोमोहन पाइँपरोका मोहन मोसों कहिकर गये कि याको खुशी राखबी ताके निमित्त मेरे पाँयन परे सो काठ तें तेरो हठ कठिनहै कियेते विरहानल में न जरो वह दिन आयो आजु हँस्यो बोल्योचाहिये यह अर्थ जो कोई कहै तहां दूसरो कहत कि यह अर्थ अच्छो नहीं बनत काहे मोहन मेरे पाँइ परो यह वर्त्तमान है तब उनकही सखी-कहतहै मेरोमोह तेरे नाहिं जो तू मेरी बात नहीं मानत पाँइ परोरी तेरे पाईं परतहौं तहां और कोई कहै कि या अर्थ मेंतो तुकांत बिगरिगयो परोरी तबजरोरी चाहिये तुकांत परचोरी है तहां उन कही मोसों मोहन दिनको विशेषण है जो दिन कैसो है मेरो मोह तहै सो तेरे पाईं परचो है जैसे ऊपर दिनही के विशेषणहैं मन भावतो भाग भरचो तेरो मन भावतौ दिनतेरे भाग भरो दिन आयो है और यह अचरज है मोको यह दिन मोहतहै तेरे मनको नाहीं मोहत याते यह व्यंग्यकहो चाहिये कि तोको तो महा-मोहन है जाइ सो सखी कहत है जो दिन आइबोकठिन रहो सोदिन आयो जैसे कैसे पांइपरचो पाइलियो अथवा पाइ परचोरी परचो पायो जैसे कोई कहत हम यह वस्तुपरी पाई सखी अंतरंग है याने अपनो मोहन दिन बतायो याते प्रच्छन्न अरु यामें केशव को अभिप्राय यह कि कैसहूं पूरबको जो पुण्यहै सोमिलो कैसोहै वह पुण्यभाग भरोहै या नहीं जानीजात कि पुण्य तौ प्राप्तभयो परन्तु अवध को आधे दिन टरे ताकहँ तू नहीं अबतक हँसिके बोलत है जोई मेरो मोहनहार पुण्य तेरे पाईं परचो है काठते हठ तेरोबडो कठोर है जो विरहमें नजरो इहां कविनिबद्ध हठकाठ विरह अग्नि ते विरह कारण हठजरबो कारजनहीं सो विशेषोक्ति अलंकार ॥ २० ॥

प्रकाश प्रोषितपतिका ॥ यथा–सवैया।

औधिदैआयेउहांउनकोयहभोजनकेअबहींहमऐहैं ।
ताकहँतौअबलौंबहराइकैराखीवस्वाइमरूकरमैहें ॥
बैठकहाइनकेढिगकेशवजाउनहींकोऊजाउजुकैहें ।
जानतहौउनआंखिनतेअंशुवाउमहेवहुरचोपुनरैहें ॥ २१ ॥

सुगम अलंकार काकोक्तिका रहैं नरहैं ॥ २१ ॥

अथ विप्रलब्धा लक्षण।

दोहा—दूतीसोंसंकेतबदि, लैनपठाईआप।
लब्धविप्रसोंजानिये, अनआयेसंताप ॥ २२ ॥

नायकदूतीसों संकेत बदि आप लैन पठावै ताको जब संकेतमें आपनमिलै तब वाको संताप होइ सो विप्रलब्धा ॥ २२ ॥

प्रच्छन्न विप्रलब्धा ॥ यथा—सवैया।

शूलसेफूलसुवासकुवाससीभाकसीसेभयेभौनसुभागे।
केशवबागमहाबनसोजुरसीचढिजोन्हसबैअंगदागे ॥
नेहलगोउरनाहरसोनिशिनाहघरीककहूंअनुरागे।
गारीसेगीतबिरीविषुसीसिगरेईशृंगारअँगारसेलागे ॥ २३ ॥

उक्ति अंतरंग सखीकी सखीप्रति। कि हे सखीआजुनायक घरीक कहूं अनुरागे विलम्बे इतने में यह ह्वैगई कि फूल जेहैं ते शूल से लागन लगे इत्यादि सुगम है अरु विरहिनी होती तौ शृंगार न करती गीत न होते बीरी न खाती तो इहांहू कवि निबद्ध बक्ता की उक्ति में व्याघात अलंकार ते नायका अतिदुःखित यह वस्तु जहां सुखदाई दुख दाताहोहि तहां व्याघात अलंकार जानों ॥ २३ ॥

प्रकाश विप्रलब्धा ॥ यथा—कवित्त।

देखतउदधिजातदेखिदेखिनिजगातचंपककेपातकछूलिख्योहै बनाइकै।सकलसुगंधढारिफूलमालतोरिडारिदूतिकाकोमारिपुनिबीरीविगराइकै ॥ लैलैदीहसांसतजिविविधविलासहास केशोदासहै उदासचलीअकुलाइकै । सेइकैसंकेतसूनोकान्हजूसोंबोलऊनोमोसोंकरजोरदूनोंदूनोंदुखपाइकै ॥ २४ ॥

यह कवित्त बहुत फैलोहै अरु याके अर्थ कई तरहके कई कवि करतहैंते अक्षरार्थ में नीके नाहीं होत कोई तौ कहत शिव लिखेकि हे महाराज! कामभलेजरायो । अरु कोऊ कहत सर्प लिखो पवन को वैरीजान कोऊ राहु शशिहेत कोऊ कहत भ्रमर चंपक्के पातपै लिखो कोऊअग्निवन हेत इत्यादि बहुत कहतहैं तौ ये सब अर्थ अयुक्ति कहि ऊपर सों निकसे कोऊ कहत धृग धृग लिखो सोभी कवित्ततें नाहीं निकसत अरु कोऊ कहत यह एक श्लोक में ऐसो शब्दहै सो यह बात तौ निपट अयुक्त है क्योंकि जो श्लोक होत है ताकी उल्था कवित्त में बनत है सो यह शब्द तौ कवित्त

धरोनाहीं उहां के शब्द इहां मानलीजे यह कौन चतुराई है ऐसो कोऊ कहूं ग्रंथ को श्लोक पढै सो यह कहैगो श्लोकपै कवित्त है अरु श्लोकको कवित्त तब कहावै जब श्लोकको अर्थ सब बराबर राखै काहे चंद्रमुख नेत्र मीन आदिक शब्द सबही में आवत तो उल्था न होइगो याते यही युक्ति है अरु धृगधृग अर्थ झूठो लगावनो इष्ट देवता को यह महा दोषहै जो कविनै कवित्त में अनुचित शब्द धरो होइ तौ भी उचित अर्थ करिये तब बड़ाई है जैसे शिशुपाल ने शब्द अनुचित कहे तहां सरस्वती के वाक्यमें अर्थ उत्तमकरतहैं जैसे गुसाईं कही "भरत भुआल होहिं यह सांची" तहांकवि भूपृथ्वी में घर करिहैं यह सत्य है सरस्वतीकहत नाहीं कि बिगार कै अर्थ करो तहां और एक बड़ो दोषहै व श्लोकमें काहू साधारण नायका की वार्त्ता मनुष्य पै धृग धृग कह्यो तुककह्यो इहां तो कान्ह जूसो बोलि उनौ तौ श्रीकृष्ण कहै काहे केशव कवि प्रियामें कहा॥ दोहा–जगके देवी देवता, श्रीहरिदेव बखान॥ तिन हरिकी श्रीराधिका, इष्ट देवता जान। सो धिक कैसे कहैगी अरु कोई कहत कि कछू कछु वाको कहतहैं तहां कूर्म को अंग कठोर है मन नाहां इहां मन कठोरचाही अरु कोई कहतकानाम जलसोंछूके लिखो काजलतें तुम जैहै जैसे हमें जरावतवियोगतें अरु कोई कहत तुमजलस म नीचे चलतहौ अरु कोई कहत काजलतें है लिख्यो कहा तुम महापशुहौ तौ कोऊकाहू को पशु कहत घांड़ा नाहीं कहत तुम बड़े वृषभहौ कहैं हैं अरु कोई अर्थ करतहैं लिख्योहै कहैं अनुमान आये सोभी नहींबनत कहे है हांहां ये जब बनत तब नायक सामुद होइ इहां तौ लिख्योहै घोड़ा को अर्थ होजैहै कहै कछू वस्तु है यह अर्थ भासे याते यहू नहीं बनत ऐसे अनेक अर्थ करत विवादी बुद्धिहीन तहां कोई तौ यह कहत कि यह नायका जब अभिसार करआई तब कृष्ण अभिसारिका यहबात कहांते जानी सो देखत उदधि जात कहा प्रथम नहीं रहे जब संकेत थलमें आई तब चंद्रमा देख्यो अरु अपने गात को देख्यो तब दुःख पाये मैंतो अंधेरे को साज पहिर आई अरु अब यह चन्द्रमा निकस आयो तौ श्याम वस्त्र अंधेरे में मेरे मन भायो अब चन्द्रमा निकसोतौ सब देखिहैं याहीते दूनों दुखपायो चली दूनों दुखपाइ के यह बात सारथ भई एक नायक न पायो दूसर घर जैबो दुस्तर भयो सो यह नायकाने उदधि जात देखि अरु निज गात देखि दुख भयो सो तब चंपकके पातमेंकछू लिख्यो कछूयोरो लिख्यो कैसे लिख्यो बनाइकै कहा ज्यों नायक भली भांति बांचै सो कवि लिख्यो सकल सुगंध दार पहिले ये कारज करके फूलमालको तोरिडारो.अरु दूतिकाको मारि बीरी बगराइ फेर लैलैबहुतसांस ये सब बातें करिकै लिख्यो इहां सब तृतीया विभक्तिको अर्थ कीन्हों यों करिकै पै करिकै तृतीया विभक्ति की रीति होत है सो लैलै दीर्घ सांससांसनको लैलैकै कहा लिख्यो कहा कि तजि छांडदेइ ये भांति भांति के विलास

हास विलास हांसीके कहां किये हांसी छोडि देह कि वनमें बुलाइकै आपन आवते
हास रसकी बातें तजिदेहु एतौ उराहनों लिख्यो और या अर्थ को हास शब्द न
कियो नहीं तौ उहां वनमें हास विलास कब इन कियो जिनको छांडिकै चली यह
आवतही संकेत सून पायो पीय न पायो तवहीं खेद पावत भई याको हास विलास कहांतें
कहिके हास विलास तजि चली इहां शब्द मेंही पूर्व पक्षहो वहपूर्वपक्षहूमध्यो अर्थहूला
अरु कोईपाठ ऐसोकहत हैंतजि विविध विलासहास कहा आश छांडदई सो तौ यह
न बनै एकवेर नायक न मिले कहा फेर मिलि है आशतौबनी यहै आश छोड़ि
अमंगल है यातें आश पाठ अशुद्ध है अरु ताहीमें फेर प्रश्न करो कि चंपक पै लिखि
बेको प्रयोजन कहा तहां फेर उत्तर कीनौ चंपक पै लिखेतें विरह सूचित करत
चंपकसीदेह रही तापै श्यामताहोगई यातेंचंपकपै लिख्यो और वह जासों दोनों
जोरे सो उहां है वह कहिहै या चंपक पात पै लिखगई पत्र जा वनपै है इहां दिखा
देहैं इहां सखी अनेकहैं जासों करजोर कही तुम जहां होहु तहां ऐसो छल न
यह जो अर्थ है सो क्रम भंग है काहे प्रथम कवित्त में चंपक है पाछे सुगंध डारं
फूलन की माल तोरबो सो ये प्रथम सुगंध डारबो कहत पाछे कछूपाय थोरो लिखि
तामें थोरो कहा लिखो सो नहीं निकसो तातेअब सिद्धांत अर्थ लिखियत है कि देख
उदधिजात चंद्रमा यामें विरह बढ्यो सूचित कीन्हों अथवा निज गात चन्द्रमा
मिलाय कै चंद्रसरीसो प्रकाश मेरे गात में है तब चंपकके पातपै कछूलिखो ॥ दोहा
"कामी कुटिल कुमारगी कछु लंपट कछु धृष्ट" तो कछुनाम कुमारगीकोहै अर्थतुम कुमा
रगी हौ अरु चंपक को लिखिबेको प्रयोजन यह लोकोक्तिमें कहत फलानों चंपक
अर्थात् भागगये दूसरेतुम आन के पास चपेहौ अरु सुगंध डारदये फूल माला तोर दूती
मारकै पाननकी बीरी बगरायदई बहुतसांस लैलै विविधिरीतिके विलास हास तजि उदास
अकुलाइकै चली सुनों संकेत सेह कान्ह जू सों ऊनै पट वोलबोल में जो शिशा कर
तासोंदोई हाथ जोर दूनों दुगपाद चलीदूनों दुख काहेकिएकतौ संकेतमें न मिले दूसरे
यानपरी यामें व्याघात अलंकार जानियें जो सुख दाताओं दुख दातातें ॥ २४ ॥

## अथ अभिसारिका लक्षण।

दोहा–हितर्तेकैमदमदनतें, पियसोंमिलैजुजाइ।
सोकहियेअभिसारिका,बरणेत्रिविधिबनाइ ॥ २५ ॥

अभिसारिका तीन रीतिकी एक हितेंमिलै सो प्रेमाअभिसारिका मदतें मिलै सो गर्वा
अभिसारिका मद मदनतें आइ मिलै सो कामा अभिसारिका ॥ २५ ॥

## अथ स्वकीया अभिसारिका लक्षण।

दोहा–अतिलज्जापगदगपगैं, चलतवधुनकेसंग।
स्वकियाकोअभिसारयह, भूषण भूषितअंग ॥ २६ ॥

अतिलज्जाते पगडग कहिये राहमें धरै वधूइस्त्रीनके संग चलत में यह स्वकीयाको अभिसार भूषणते भूषित है जाके अंग अति स लज्ज भी पाठ है अर्थद वधुनके संगभीपाठहै ॥ २६ ॥

परकीया अभिसारिका लक्षण यथा ।

दोहा–जनीसहेलीशोभहीं, बंधुवधूसँगचार ।
मगमेंदेइवराइडग, लज्जाकोअभिसार ॥ २७ ॥

सुगम ॥ २७ ॥

सामान्याको अभिसार यथा ।

दोहा–चकितचित्तसाहससहित, नीलवसनयुतगात ।
कुलटासंध्याअभिसरै, उत्सवतम अधिरात ॥ २८ ॥

सुगम ॥ २८ ॥

दोहा–चहूँओरचितवैहँसै, चितचोरैसविलास ।
अंग रागरंजितनितहि, भूषणभूषितभास ॥ २९ ॥

सुगम ॥ २९ ॥

दोहा–कुसुमकंदुकरमंदगति, सखीसंगमगजार ।
सखी सहेलीसाथवह, वरणिनारिअभिसार॥ ३० ॥

सुगम येह च्यारों दोहे काहू अन्यके बनाये हैं ताते इनको तिलक नारायण कविरे शिष्यने नहीं लिखो ॥ ३० ॥

प्रच्छन्न प्रेमाभिसारिका ॥ यथा–कवित्त ।

लीनेहममोलअनबोलेंआइजान्योमोह, मोहिघनश्यामघनमाला लिल्याईहै । देखोहैहैदुखजहाँदेहऊनदेखीपरै, देखोकेसेवाटकेशो मिनिदिखाईहै ॥ ऊँचेनीचेवीचकीचकंटकनपीडेपग, साहसगयंद तिअतिसुखदाईहै ।भारीभयकारीनिशिनिपटअकेलीतुम, नाहींप्रा नाथसाथप्रेमजोसहाईहै ॥ ३१ ॥

यक नायकाको प्रतिउत्तर।नायक कहत तुम हमकोमोल लेलिये जो विनबुलायेआईयका। मोको है घनश्याम घनकी माला बुलाइ ल्याईहै प्र० यामें कोई काजोरुद घनमाला ते उद्दीपन भयो ताते काम सतावत है, । उत्तर । सो नहीं घनदेख तुम्हारे नकी सुधिआई।नायक। देखो हैहै तुमते दुःखहै जहां देहनहीं दिखात ऐसो अंधेरो गोहै अरु तुम राह कैसे देखी।नायका। दामिनीने दिखाई। नायक।ऊंचे नीचे बीच चिमें कंटकतें पाइनको पीड़ा भई है है–नायका। मोकों साहस रूपी जो गयंद मात

अति सुखदाता करी।नायक।महाभारी कारीरातमें निपटअकेली तुम आई। नायका। नहीं प्राणनाथ साथ तिहारो प्रेमरहो। प्रति उत्तर ते उत्तरालंकार ॥ ३१ ॥

प्रकाशप्रेमाभिसारिका ॥ यथा—कवित्त।

नैनन की अतुराई बैननिकी चतुराई, गातकी गुराई ना दुरति द्युतिचाल को। आपने चरित्रनके चित्रित विचित्र चित्र, चित्रिनी ज्यों सो हैं साथ पुत्रिका गुवाल की ॥ चंदके समान चारुचाय सों चढ़ी फिरति, क रिकै तिहारे मृगनैननिकी पालकी। कीजैपयपान अरु खैये पानप्राण प्यारे, आई है जू आई अलबेली ग्वालि कालिकी ॥ ३२ ॥

उक्तिसखीकी नायकप्रति। कि नैनकी आतुर बैन(बचन)की चातुर अरु गातकी कैसी गोरीहैकि जाकी द्युति(दीप्ति) नही दुरति अरु चालकी भी नहीं दुरति अरु आपने जो चरित्र हैं ताही के चित्रतें विचित्र चित्रितहै अरु चित्रनीसो सखी साथ सोहत है जाके यातें जनावत आपपद्मिनी है चंद केसर चारु सुंदर जाकी चाहसी. चढी फिरत तिहारे नेत्रनको पालकी करिकै अर्थतिहारे मृग नेत्रनिकों पालकी में आपनो जो चाउ है चंदरूपी सो जिनने चढायो है काहे मृगको असवारी चंद्रमाकी है इन तुमसों चाउ प्रेम कियो है याते तुम्हारे नैनको चाउ चढ़िरह्यो है याही प्रेमतें प्रेमाभिसारिका प्रकाश कही ताते आप पानीपीजे पानखाइये किया जाके लिये आप पान खात रहे सोई है मेलक्षणनितें पहिचानी यह सखी कही कि निश्चैजानो जोग्वालि काल्हिआपदेखी ही सोई आई इहां बेबुलाई आई प्रेमतें यातें प्रेमाभिसारिका है प्रेमकामा परकीयकामा होति है इहां प्रहर्षन अलंकार जानियें ताको लक्षणवांछित फलजहां पाइये तहां प्रहर्ष प्रमान जाको चित्त चाहतहो सो मिली आजसो आन अरु स्वभावोक्तिहू होतहै ॥ ३२॥

प्रच्छन्न गर्वाभिसारिका ॥ यथा—सवैया।

लाडिलीलीली कलोरी लुरी कहँलालकुके कहाँआंग लगाइके।
आजुतो केशवकेसहुँलेरुवे लागन देत न केस हूं आइके ॥
वेगिचलोचलिआइबुलावनदौरिअकेलियाँहाँअकुलाइके।
भूलहुगोकुलगांउमेंगोविंदकीजैगऊरनगाइचराइके ॥ ३३ ॥

उक्तिअंतरंग सखीकी नायकप्रति। कैसो हमारीगाइ है सो दोहियेकों चलो बेगीरे लाडिली है रंगकी छैलीहै कठोर परसी जनीहै छुरी यांरे दिनकी जनी ताकों आप अंग लगाइके कहां छुक रहेहो आज केसहूं लेपना चाहा ताकों लागन नाहीं देत तुम भर

देखो बलि जाऊँ बेगे चलो हौं बुलावन आईहौं अकेली दौरिकै यह गोकुल गांउ है हेगोविंद गरूर मति करौ गाइ चराइके यामें जो पंचम विभाविना कोई कहैकि होतका- हेकारज जो बुलावन आई ताकीहे यातें छलकरनौ पर जा उक्तिसों स्वतः संभवीमेंहै तातें नायकाको मिलाइबौ वस्तु जानियें गर्व वचन चरावन हार तुम चरवावन हार हम ॥ ३३ ॥

प्रकाश गर्वाभिसारिका ॥ यथा–कवित्त ।

चंदनचढाई चारुअंबरकें उरहारसुमनशृंगारसोंहैआनंदकेकंद ज्यों।वारौंकोररतिनाथबीनमैंबजावैगाथ मृगयमरालसाथबानीजग- बंद्ज्यों ॥ चौंकचौंकचकईसीसौतिनकीदूतीचलीसोतैंभईदीनअरि विंदगतिमंदज्यौं। तिमिरवियोग भूले लोचन चकोरफूलेआईब्रजचं द्रचंद्रावलिचलिचंदज्यों ॥ ३४॥

इहां चंद्राभिसारिकाको वर्णन करतेहें कविकि चंदन चारु सुंदर चढाये हैं अथवा अंबर वस्त्र पे चंदन चढायेहें अरु ताहीकोंहे उर विषे हार अरु सुमन फूल जो पहिरे शृंगारके हेत तासों आनंदकंदहो रहींहें जाके अंगपे करोर रति नाथ वारतहें अरु बीनमें कैसे गुनन के गाथ बजावत मृग अरु मराल जाके साथ मे फिरतहें बानी सरस्वती जगवंदसी मुनि जाके देखत हें वियोग रूपी तिमिरअंधकार भूलैतें लोचन रूपचकोर फूले खुशी भये अरुसौतिनक द्युति चकईसांतें कमलवत् ऐसे ब्रजचंद चंद्रावलि दोईचलेचंद्र से प्रश्नअरु यामें कोई कहै गर्वाभिसारिका कैसे इहाँतो गर्व की बात नहीं निकसत उ०॥तहांयहकहतकि अभिसारिका तीन भांतिकींहें प्रेमागर्वा कामा इहां कामाभिसारिकाकी रीतितो यह कि कामान्धसी चले ऐसेउदाहरणकहे हें यथा "उरझत उरग चपत चरणनि फणि औरभी कुंजअंधियारी नगधारीहै" रैन विहारी पैजात तृण शुद्ध मथी रही प्रेमाभिसारिका ताके- अंतर्भूत कहिये एकतो यह बात अरु आनकहत जहांप्रेमशब्दआवे तहाँ प्रेमाभिसारिका जैसे उहांदोऊ पर कवित्त कहि आये नहीं प्राणनाथ एक प्रेमजूसहाइ हें दूजे कवित्तमें चारुचावसोंचढ़ाये फेरयाहूप्रेमकढ़ी तहां फेर प्रश्न प्रेमविना अभिसारतौ करतनहींप्रेम तौ आवश्यकहे इहां गर्वकोभाव कछू चाही तहां फेर उत्तर कि "चौंकि चौंकि सौतिन की दूती चली" यामें यहबात निकसी कि याके समान आन नायका नहीं सब की दूती निराश तौ लक्षणा सों जानियें याहि गर्व है और यह जानके चलीकै मेरे गये काहूकीदूती न ठहरिहें यातें गर्वाभिसारिकादूतीनजानी यातें प्रकाश चंदसों रूपकसों सब याको आशय नहीं पायो केशव यह कहत कि आपु बीन बजावत जात यातें यहसूचि- तउरत अब हों जात सो छपिकेनाहीं गाय बजाइके जातहों जाको रूपकोमदहोहि सो

चलो यही गर्वजतायो आपुचंद समान आई का बहुत प्रकाश करत ॥ ३४ ॥

प्रच्छन्नकामाभिसारिका ॥ यथा—कवित्त ।

उरझत उरग चपतचरणनिफणि देखतविविधिनिशिचरदिशिचा
रिके।गनतनलागतमुसलधारबरषत झिल्लीगनघोषनिरघोष जलध
रिके ॥ जानतिनभूषणगिरनपटफाटतनकंटकअटकिउरउरजउज
रिके।प्रेतनकीपूछैंनारीकौनपैतैंसीख्यो यहयोगकैसोसारअभिसार
भिसारिके ॥ ३८ ॥

उक्तिअंतरंग की अंतरंगसों। कि आजु की बातऐसी है जब नायक के पास गई कि
उरझत फणिपाइ तें दबत निशाचर देखत चारों दिशन के मूसलधार वर्षा झिल्ली
समूह तिनके घोषशब्द निरघोष अधिकबड़ीगरज सों मेघनकी भूषण गिरत पट फा
कंटक लागत उरमें उजार को प्रेतन की नारी बूझतीहैं कि यह तैंने योग सों स
अभिसार है अभिसारिका योग उपमान अभिसार उपमेय सार धर्म्म सों वाचिक ता
पूर्ण उपमा सो कविनिबद्ध वक्ताकी उक्तितेंघोष निरघोष अभिसार अभिसारिका जम
तातें अलंकारतें अलंकार ॥ ३५ ॥

प्रकाशकामाभिसारिका ॥ सवैया ।

गोपबड़े बड़े बैठेअथाइनिकेशवकोटिसभाअवगाहीं ।
खेलतबालकजालगलीनमैंबालबिलोकिबिलोकिबिकाहीं ॥
आवतिजातिलुगाईचहूंदिशिघूंघुटमेंपहिचानतिछांहीं ।
चंदसोआननकाढ़िकहांचलिसूझतहैकछुतोहिंकिनाहीं ॥ ३६

उक्ति सखी की नायका प्रति। कि तू यह बेराँ कहांजात बड़े बड़े गोप अथाइन
बैठे जिन कोटिन राज सभा जानी अरु बालकन के जाल खेलतहैं कैसेहैं बाल
कि जिन्हें देखि बाला बिकाती हैं अरु लुगाई बहुतआवती कैसी हैं जे घूंघु
छांह पहिचानतीं ऐसे समय चंदसो आनन काढ़ि तू कहांचली कछू तोको सूझै
कि नहीं तो यामें कामाभिसारिका प्रकता यह कि कामांध तें काहू को नहीं देख
अरु कोई कहैकियहकाहे तें जानी कि अभिसार करे जात या औरही कार्य्य निमित्त ज
होहि तो मुखनिकासे तें याकी कामांधता सूचित होत है तौभी कोई कहै कि ग्राम
पुत्री है तहांजो पुत्रीहोती तौ मुखनिकासेई रहत तासों यह कैसे कहती कि मुख निक
कहे जात इहां कामांध वस्तु तें अर्थांतरन्यास अलंकार जानिये गोप सामान्य तें
जिन सभा देखी यह विशेष इमेही बालक सामान्यता बालक पे लुगाई विशेष

यह विशेष अरु यह सखी सिखावतिहै की लुगाई चारों ओर से देखतीहैं तातेप्रकाश-जानियें ॥ ३६ ॥

दोहा–केशवदाससुतीनविधि,वरणीसुकियानारि।
परकीयाद्वैभांतिपुनि,आठआठअनुहारि ॥ ३७ ॥

केशव दास ने तीन विधि की स्वकीया नायका वर्णी और परकीया दोभांति की वर्णी तिन सबकेआठ आठ भेद कहे सो सब देखावत हैं तिलक में ॥ ३७ ॥

दोहा–उत्तममध्यमअधमअरु, तीनतीनविधिजानि।
प्रकटतीनसैसाठत्रिय,केशवदासबखानि ॥ ३८ ॥

इहां तीनसैसाठको बेउरा ताकोविचार केशवदास तीनविधि बर्णी कहां सुकिया तीन विधि बर्णी तहां एक एक की चार चार अनुहार कही ऊपरतें सबबारहभई अरु परकीया दो भांति तो चौदह भई अरु पुनके कहिबे सोंव्यंग्य तेंसामान्यानिकसीनाम लियो सो ऊपरही कहि आये तहां हूं नामलीनो कहीं स्वकीया परकीया न यह कह्यो तीसरीनायका कैसी है स्वकीयाहै न परकीया है कहीं तैसेही परनाम न उच्चारचो तैसे इहां हूं पुनि शब्द तें वही जानियें यह सब पंद्रह भई फिर आठनायका सों जोरचो एक से बीस भई फेर उत्तम मध्यम अधमसों तीनसे साठजुरीं यह रसिकप्रिया को मत जानिये ॥ ३८ ॥

अथ उत्तमा।

दोहा–मानकरैअपमानतें, तजैमानतेंमान।
पियदेखेसुखपावई, ताहिउत्तमाजान ॥ ३९ ॥

मान करै अपमान तें नायक जो अपमानकरै तौ मान करै कहा नायक को आदर करै अथवा मान नहीं करै अपमान करत विषे अर्थअन्य स्त्री गमन न रोकै अरु तजिदेइ मानतें मानको अर्थनायक जब आदर करै तब आपु गर्व न करै अथवा तजै मा श्री अमर "मैं लोक माता मा" नामलिखो है अथवा तजै मान तो मानमनैकरिबो न तजै पिय देखं सुख पावै सो उत्तमा ॥ ३९ ॥

उत्तमा ॥ यथा–सवैया।

होहिकहाअबकेसमुझेसमुझेनतबैजबहीं समुझाये।
एकहीबंकविलोकनमांहअनेकअमोलविवेकविकाये ॥
जानिपरोनजनावहुजूजनमावधिलौंउहिजानिहौंपाये।
बातबनाइबनाइकहाकहौलेहुमनाइमनाइज्योंआये ॥ ४० ॥

सखी नायक सों कहत है किजैसेमनाइ आये तैसेही मनाइलेउ अरु कोई अर्थ याको

ऐसोलिखो है कि सखी कहतनायक सों तुम बिन पांयन परे मनायो है सोन मान्यो॥ अथ पांयन परि मनाइ लेहु सो इतनो बिचार न कीनो प्रथम तौ उत्तमा मान नाहिंकरत यापै इतनो मानजो पांय परे तें छूटै यह उत्तमा को अर्थ तें राख्योती ऐसेअर्थते उत्तमा मध्यमा व्है गई अरु कोऊ यह कहीकि नायक जासों बहुत प्रीति राखत रहीं तासों रुढ़ आयो है तब उत्तमाकहत है अबके समुझे कहा होत जबलोगन तुम को समुझायो तबतो न समझे ताते तुम जानपनो न जनावहु अरु "जान परचो" भी पाठ है एजू जनम अर्थात लौं इहि छहि कहा उहिको जानपनो कहा निर्भेद बैराग्य जिन जनायो काहे उहिंदेहरी दीपक कहिये उहि तुम्हें जान पाये हैं कि मो बिन एक घरी न रहिहैं तातें जैसे मनात तरहे तैसे मनाहि लेहु प्रश्न तहां काहू यहकही कि यामें जब वा बोली बातमेरे सामुहे न बनावहु तब उत्तमा कहां तहां उत्तर यह कहत कि वाके सामुहे बातें बनाइ बनाइ कहीजातें वहरूसीन रहै बातें बनाइ बनाइ कहाकहो याको अर्थ कि वाके बात बनाइ बनाइ कहा कहीं कहिबो करीं तहां यह प्रश्नकरत बातें कहा करों ऐसे कहतहैंबातें कहाकहें यह शब्द अप्रयुक्त है॥ ताकोउत्तरयातें बनाइकै कहौ अरुवाको कहा कहौं कहा जोवहकहैमुखतेंसोईतुमहूं कहौ॥ अर्थ॥ जो बात वह कहत सो टारिकै न कहौ अपनी चतुराई सों जोराति कहै तौराति जो दिन कहै तौ दिन ऐसे अनेक रीतितें कहत है अरु केशव को आशय तौ यह है कि वासों अब बात बनाइये कहा काहे कहत दोहा कहितौ आगे मनावतरहे अर्थ दोहा करि मनावहु इहांनायकको प्रात आइयो यह कविनिबद्धता में नायका वक्ता तातें नायका अपराधजान नहीं मानत यह वस्तुतें काव्यलिंगअलंकारजानियें काव्यलिंग सामर्थ्यता जहां दृढ़ करत बनाईसो-बानें जान पाये वाकोजान पाइबो एक बंक बिलोकनमें जतायो यह दृढ़ जानियें॥४०॥

मध्यमा लक्षण।

दोहा–मानकरैलघुदोपतैंछोड़ैबहुतप्रमाण॥
केशवदासबखानियेंताहिमध्यमाबाम॥४१॥

मान करै थोरे दोपतें ताही मान को बहुतप्रमाणतें छोड़ै ताको केशवदासमध्यम नायका कहतहैं॥ ४१॥

मध्यमा॥ यथा–सवैया।

भूलहूंसूधेनहींचितयोइहिकान्हकियोलचि लालचकेतौ।
हाहाकेहारिरहेमनमोहनपांयपरेत्योंपरेईरहेतौ॥
हौंतौयहैतवहींकिविलोकतिहोतोगुमानक्योंयाहिधौंकेतौ।
लांबीलटैंअरुपातरोदेहजुनेकवड़ीविधिआंखिनदेतौ॥४२॥

यामें यह प्रश्नकरतकि मान करैलघुदोपतें सोलघुदोपकवित्त में कहो चाहिये

अरु मान छाँड़े बहुतप्रमाण सों सो मानको छोड़बो कहाहै यह नायका तौ सूधेहू न चितई कान्हने लालचबहुतेरो कियो तहां उत्तरकहतकि याविधिकवित्तको अर्थ कीजै लघुदोषअन्य नायका देखेतें होतहै बातनतें मध्यदोषचिह्नतें गुरुदोष होतहै सो सखीनायक की कहत है नायकाकीसखीसों कि तेरी नायका जानतिहै ये और की देखतहैं सो ये काहूको मनसोंदेखत नहीं योंदृष्टि जाइ परो पर चाहसों नहीं देखत, सोकहतहैं कि वह जो कोऊ आन नायकहै उन इनकेउच लालचकेतौ पर भले हू॥सूधेन चितयो वहां कान्ह"करयो पाये" भी पाठ है अरु याही में प्रश्न है इनजु कह्यो नहीं चितयोतौ लघुदोषचितयेतें होतहै तातेलघुदोषकवित्ततें जातरह्यो तामें उत्तरकरत "भूलिहूसूधे नहीं चितयो" सूधी दृष्टि नहीं देख्यो चाहतें अर्थ दृष्टि जाइपरी यामें लघु दोष स्थापित भयो सो यह लघु दोष जानि कि नायका ने ऐतो कियो हाहा करि पांय परे त्यों परेई तब नायका की सखी बोली रहेतौ कहाकि पांयन परनादियेयामें मान छूटयो (हा करिबो यही प्रणति है छांड़े बहुत प्रमाण यह लक्षणसाध्यो अरु यामें कोई कहै कि कान्हकह्यो अरु मनमोहन कह्यो पुनरुक्तितो नहीं है परंतु नजीक न जीकहें तहां प्राचीन पुस्तकमें यह पाठ है "हाहाकै हारिरहे पुनिकेशव प्यारीकेपांयपरेईरहेतौ"फेरतीसरी तुक सीधी है नायकाके सखीवचन कियेतौ गुमान याहीक्यों होतौ जो या बात न होती लांबीलटें अरुपातरी देह केशव ऐसे काहूके नहीं अरु सुकुमारताको गर्व यह अरु यामें केशव को आशय यह कि कान्हतें भूलकर सूधेकाहूकी ओर नहीं चितयोहै करै कोई लचकर लालच कितनो सो। कान्ह हाहाकर हाररहे परंतु याके मन मोहन पांय परेतौ परेई रहे सोहीं तब की देखतको इतनो गुमान काहेको होतौ जो विधाता पातरी देह लांबीलट अरु बड़ीआंख न देतौ तौ देखो लघु दोषतें मान याही सो याहीमें निकस के सूधेमनतें लचके लालचतेंनहीं चितयेतौ चितैबोसाचितभयो जैसे कोई कहै हम आ पुतौ नहीं गये तौ जैबो जानो जाइ है अरुछूटबो भी याही अर्थ तें निकसो काहे कि फिरयो नहीं रूखे वचन नहीं यातें रहे अथवा हाहाकरकेतौ हारे परंतु जब पांय परे तब त्यों परेरहे जैसे सब दिन एक सेज पर रहत रहे अरु तीसरी तुकको ऐसो भी पाठ है "हां तौ यहै तबहींकी विचारति होतो गुमान क्यों खाहि सो एतो ताते हेत अलंकारहै जहां कारण अरु कार्य्य एक साथ कथन होहिं लांबी लटें पातरी देह बड़ीआंख कारण को कथन गुमान कार्य्यके साथ है ॥ ४२ ॥

अथ अधमा लक्षण।

दोहा-रूठैवारहिंबारजो, तूठैवैठहिकाज।
ताहीकोअधमावरण, कहैंमहाकविराज ॥ ४३ ॥

बारंबाररूठै अर्थ मानकरै अरु विना प्रयोजन तूठै गुस्साहोय तूठै विनही कार्य्य भी पाठ है ॥ ४३ ॥

अधमा ॥ यथा–सवैया।

काटौकपट्टजुकान्हसोंकोजैरीबांटौ वेबोलकुबोलकसाई।
फाटौजुघूँघुटओटअटैसोईदीठिफुरौअधिकौजुधँसाई॥
केशवऐसीसखीनकोमारौसिखैके करैहितहीजुहँसाई।
वारहिवारकोरूसिबोवारोवहाउजुबुद्धिवियोगवसाई ॥ ४४॥

नायकासों कि वह कपट काटि डारिये जोनायक सोंहोय वे कुबोल पीसि डारिये जो नायकको कसके वह घूँघुटफारियेजो नायक को देख कि मुसपै रहे दीठि फोरिये जो अधिकधँसे नायक को क्रूर जानः जाय ऐसी सखी न को मारिये जो हित की हँसाई करै वारंवारको रूसिबो जराय दीजिये वा बुद्धिबहाय दीजिये जो नायक सों वियोग करावै स्वभावोक्तिअलंकारहै ॥ ४४ ॥

दोहा–इहिविधिनायकनायका, वरणोंसहितविवेक।
देशकालवयभावते, केशवजानिअनेक ॥ ४५ ॥

देश–जैसे गुर्जरी मालवी बंगाली इत्यादि काल–पावसाभिसारिका वसंताभिसारिका वयभाव–अज्ञातादिक जातिकाल पाठ में पद्मिन्यादिक ॥ ४५ ॥

अथ अगम्या।

दोहा–तजितरुणीसंबंधकी, जानमित्रद्विजराज।
राखलेइदुखभूखते, ताकीतियतेंभाज ॥ ४६ ॥

जो तरुणीतें संबंध होय अर्थ भगिनी आदिक संबंधमें परत होय ताके साथ विहार न करिये अरु मित्र की तरुणी कोजान के तजिये कविप्रिया के तिलक में नारायण दास कवि पद्माताके प्रसंगमें लिखेहैं द्विजराज ब्राह्मण की स्त्रीजो राख लेय दुखित देहते भूखते अर्थ जो अपनो पालन करे ताकी तियातें भाजिये अर्थ गमन न करिये॥ ४६॥

दोहा–अधिकवरणअरुअंगघटि, अंत्यजजनकीनारि।
तजिविधवाअरुपूजितारमियहु, रसिकविचारि ॥ ४७॥

अपने ते जो उत्तम जाति होय अरु अंगघट होय अर्थ न्यून जाति होय अथवा जनकी नारिभी पाठ है अंत्यज चांडालादिक की स्त्री जनदास की तरुणी विधवा अरु पूजिता जो पूजनीय होय इन सबको त्याग करके रमण करियो विचार पूर्वक हे रसिक यह अगम्यागमन है ॥ ४७ ॥

दोहा–यहसंयोगशृंगारकी, केशववरणीरीति।
विप्रलंभशृंगारकी, रीतिकहौंकरिप्रीति ॥ ४८ ॥

इति श्रीमन्महाराजकुमारइन्द्रजीतविरचितायांरसिकप्रियाया मष्टनायिकासंभोगशृंगारवर्णननामसप्तमःप्रकाशः ७

यह संयोगशृंगार की रीति केशवदास ने वर्णी अब विप्रलंभा कहिये वियोग शृंगार की रीति कहत हों प्रीति करके ॥ ४८ ॥

इति श्रीमन्महाराजाधिराज–काशिराज–श्रीमदीश्वरीप्रसादनारायणसिंहबहादुरस्या-ज्ञाभिगामि–ललितपुरनिवासि–हरिजनकवीश्वरात्मजेन सरदाराख्य कवीश्वरेण विरचिते रसिकप्रियाभूषणे सुखविलासिकानामटीकाया मष्टनायकानायकसंभोगशृंगारवर्णनं नाम सप्तमः प्रकाशः॥७॥

## अथविप्रलंभशृङ्गारलक्षण।

दोहा–बिछुरतप्रीतमप्रीतमा, होतजुरसतिहिठौर।
विप्रलंभतासोंकहैं,केशवकविशिरमौर ॥ १ ॥

जहां नायकनायकाको मिलन न होइ सो विप्रलंभनामवियोग ॥ १ ॥

### अथ विप्रलंभशृङ्गारकेभेद।

दोहा–विप्रलंभशृङ्गारको,चारिप्रकारप्रकाश।
प्रथमपूर्वअनुरागपुनि,करुणामानप्रवाश ॥ २ ॥

विप्रलंभशृंगारके चारि प्रकारके प्रकाश (भेद) हैं पूर्वानुराग एक द्वितीय करुणा तृतीय मान चतुर्थ प्रवास ( विदेश बसिबो ) ॥ २ ॥

### अथ पूर्वानुरागलक्षण।

दोहा--देखतिहींद्युतिदंपतिहि, उपजपरतअनुराग।
विनदेखेदुखदेखिये, सोपूरवअनुराग ॥ ३ ॥

प्रश्न इहां देखतकहो तौ सुनने ते न होहिगो रुक्मिणी को दमयंती को सुनकर भयो है और ग्रंथन में एकश्रुति अनुराग एकदृष्टानुराग तहां यह उत्तर है कि दर्शन श्रवण कहावत तो का श्रवण सों देखतहैं तहां फेर प्रश्न कि स्वप्न चाही दर्शन में तौ न हृदय के नेत्र न बाह्य के देखतहें तौ स्वप्नानुराग कहोचाही अरु चित्रानुराग चाही अनुराग दो न चाही चार चाही तहां उत्तर कि चित्रसाक्षात् एतौ देखवे में है अरु स्वप्नभी देखिवे में है काहे स्वप्नौ देख्यो कहत याते तीन दृष्टानुराग श्रवण श्रुतानुरागहै विनदेखे दुखहोत सो है भी पाठहै ॥ ३ ॥

नायकाकोप्रच्छन्नपूर्वानुराग॥ यथा–कवित्त।

फूलनदिखाउशूलफूलतहैहरिविन,दूरि करि माला बाला व्यालसी लगतिहै।चँवरचलाउजिनवीजनहलाउमति, केशवसुगंधवायुवाइसी

लगतिहै॥ चंदनचढ़ाउजिनतापसीचढ़तितन,कुंकुम न लाउ अंगआ
गसी लगतिहै। वारवारवरजतिवावरीहैवारी आन बीरीनासवाउरी
रविपसीलगतिहै ॥ ४ ॥

उक्तिनायका की सखी अंतरंग प्रति। कि हेसखी फूलमति लियावहु मोको शूल फूलत है इत्यादि पदार्थ तो सब सुगमहैं परंतु प्रवास विरह सों जानोजात ताते कुंकुम अरु बीरीजे तबहिं जो नायक विदेश होय तो सखी सीरे उपचार लियावतिअथवा हरिको जब देखत रही तब सब सामान नीके लागतरहे अब हरि नाहींहैं ताते पंचम विभावनारूप व्हैगये कारणतें कार्य्यविरोधभयो तापसीं तवसि भी पाठहै ॥ ४ ॥

नायकाकोप्रकाश पूर्वानुराग॥ यथा—सवैया।

केशवकैसहुँईठनदीठ व्हैदीठपरेरतिईठकहाई।
तादिनतेमनमेरेकोआनि भईसोभईकहिक्योंहुँनजाई॥
होहिगीहांसिजोआवैकहूं कहिजानिहितूहितवूझनआई।
कैसेमिलौंरीमिलेबिनक्योंरहौंनैननिहेतहियेडरुमाई ॥ ५ ॥

उक्तिनायकाकी बहिरंगसखीसों कि हेसखी जो तू मेरीदशा बूझति है ताकी बात यह है सब जो हरिसों ईठन चेष्टा ते मेरी दीठमें आये तबते रसप्रीतिकी चेष्टा कहाई। कन्हाईभीपाठहै तादिनते जो मेरे मनकी दशा भई सो कैसेकहौं सो याबात कहे मेरी हांसीहै है तू मेरी हितू है ताते हितकी बूझबेको आईहो ताते मैं कैसे मिलौं अरुमिले बिन कैसे रहौं नैन हेतुहै अरु हृदयमें डरहै यह दो भावकी संधमें हों परीहौं इहां प्रेमालंकर है लक्ष कपट निपटि जाइ जहां सो प्रेमालंकार ॥ ५ ॥

नायकाको प्रच्छन्नपूर्वानुराग॥ यथा—सवैया।

एकसमैवृपभानुसुता सजनीगनमेंजननीसँगवैसी।
जातउहैंचितयोजिहिरीति सुप्रीतिहियेकहिजाइनतैसी॥
तादिनतेजगकीयुवतीनिलगावतकेशवबातअनैसी।
चाहिफिर्योचितचक्रचहूंनकहूंद्युतिदेखियेवामुखकैसी ॥ ६ ॥

उक्ति नायका की अंतरंग सखी प्रति। याते प्रच्छन्न अर्थ यह कि एकदिन वृ भानु कुमारी माताके ढिग बैठीरही॥ ताही समय में जात रही तहां जैसे चितई सो कहे नहीं जात अर्थ अतिरसीली तादिनते जग की रसीली जे युवती हैं नीकी ते अनीं लागतीं चाहि करिके सिगरेब्रजमंडलमें चित्त करो पै वाके मुखकीसी द्युति न देखी अल कार पूर्ववत् ॥ ६ ॥

